# राजस्थान के ऐतिहासिक ग्रन्थो का सर्वेक्षरण

भाग-३

डॉ० नारायणसिंह भाटी
निदेशक
राजस्थानी शोध संस्थान, चौपासनी, जोधपुर

राजस्थानी ग्रन्थागार, जोधपुर

# प्रस्तावना

सर्वेक्षण के इस तीसरे भाग के प्रथम अध्याय मे मारवाड स सम्बन्धित कुछ ख्यातो बातो आदि का परिचय दिया गया है जिनका उल्लेख प्रथम व द्वितीय भाग मे नही है। ये ख्यातें न केवल राजघराना से सम्बन्धित है अपितु स्थानीय जागीरदारा और परगना सम्बन्धी जानकारी स युक्त हैं इसलिये इनका सामान्य ख्याता स अलग महत्व है।

दूसर अध्याय मे विगत, हाल, हकीकत आदि से सम्बन्धित ग्रथा का लिया गया है। इनमे मारवाड मे राठौड राज्य के सस्थापक राव रिडमल, चूडा आदि के परिवारा की विगत विस्तार से दी गई है साथ ही कूपावत, उदावत धूहड, सीधल, जतमालोत आदि राठौडा की खापा पर भी इसमे प्रकाश डाला गया है। मारवाड मे नमक की खाना की विगत ग्रथाक ३३ मे दी गयी है। उस समय राज्य की ओर से अनाज जसी आवश्यक वस्तुआ के भाव निश्चित कर दिये जाते थे, इसका वृतान भी ग्रथाक ३४ म दिया गया है।

तीसर अध्याय म जोधपुर राजघराने के रनिवास की रानिया सम्बन्धी कुछ वहिया का परिचय है वही अदालती मुकदमा के फसला तथा कर व हासल आदि स सम्बन्धित वहिया की भी जानकारी दी गयी है। इसमे जोधपुर राजघरान के कपडे के कोठार की बहियें तथा तोपाखान की बहियें भी है जा उस समय के वस्त्र, आभूषण आदि की जानकारी करन हेतु बडी उपयोगी है।

चौथे अध्याय मे मारवाड रियासत के अग्रेजो के साथ सम्बन्ध पर प्रकाश डालन वाली सामग्री समाहित की गयी है, वही अग्रेजो के आने के बाद यहाँ राजकीय

व्यवस्था म जो परिवतन हुये उनका वतात भी कुछ वहियो म है। एक मराठी तथा दूसरी पजावी म लिखी इतिहास से सम्बन्धित पुस्तका के अनुवादित मस्करणों का भी इसमे परिचय दिया गया है।

पाचवे अध्याय मे विशष रूप से मारवाड के एक प्रमुख ठिकान पोकरण के रिकाड की सामग्री है जो उस समय मे मारवाड के शासक व जागीरदारा के बीच सम्बन्धो पर प्रकाश डालती है वही राजकाय मे पोलिटियल एजेन्ट के बन्त हुए दखल और स्थानीय राजनीति को समझने हेतु उपयोगी सामग्री जो विविध रूपो मे मिलती है का उल्लेख किया गया है। साथ ही मालानी, उमरकोट, ईडर, अहमदनगर, किशनगढ आदि के शासकों की वशावलिया से सम्बन्धित ग्रथ भी इस अध्याय म दिय गये हैं। इसक अतिरिक्त श्रीरामदवजी के मेले तथा तोपाखाना, मन्दिरा की प्रतिष्ठा आदि से सम्बन्धित विविध जानकारी भी इसक अतगत है जा यहा क राजनैतिक और सामाजिक जीवन को समझने म बडी उपयोगी है।

इस भाग म विशष रूप स जोधपुर राजघराने के जनानी ड्योढी की वहियें जो किले मे स्थित महाराजा मानसिंह पुस्तक प्रकाश (पु०प्र०/जो०म०) म सुरक्षित है पोकरण हाऊस सग्रह (पो०हा०) जोधपुर तथा जोधपुर कविराजा का सग्रह (जो० क०) (वतमान सीतामऊ नटनागर शोध सस्थान) आदि व्यक्तिगत सग्रहो की चुनी हुयी सामग्री का भी परिचय प्रपित किया गया है। अत इनके अभि भावको व व्यवस्थापको के सहयोग व सौजन्य के लिए हम आभारी हैं।

जनानी ड्योढी सम्बन्धी वहियें जो महाराजा जोधपुर की निजी सम्पति है। अलग अलग कमरा म बन्द पडी थी। मेरे निवेदन पर मेहरानगढ म्युजियम के जनरल मैनेजर महाराज प्रहलादसिंहजी ने न केवल उन वहिया को देखने की अनुमति दी अपितु मेरे परामश पर ये वहिय पुस्तक प्रकाश मे व्यवस्थित रूप से रखवा दी गयी। वाद मे भारतीय इतिहास अनुसधान परिषद की वित्तीय सहायता से मेरे निर्देशन म इनके सूचीकरण का काय भी अब सम्पन्न हो गया है। जिसस इतिहास के शोध विद्यार्थिया का काय अब सुगम हो गया है और ये वहिये भी ठीक ढग से सुरक्षित हो गयी हैं। इन वहियो म न केवल यहा के रीति रिवाज अपितु कला, सस्कृति उद्योग, रहन-सहन और सामाजिक मान्यताओ स सम्बन्धित बहुत उपयोगी और प्रामाणिक सामग्री अकित है। इन वहियो की

सख्या पाज हजार के करीब है। इनमे कपडे के कोठार और तापाखाने की बहियो का विशिष्ट महत्व है क्योकि इनसे मारवाड के पारम्परिक उद्योग व विभिन्न वस्तुओ के भावो तथा लोकरूचि पर भी प्रकाश पडता है।

इस प्रकार कुल १२८ ग्रथा का सर्वेक्षण इस भाग मे प्रस्तुत किया गया है। इन ग्रथा व बहिया की सामग्री जितनी विविधतापूर्ण है उतनी ही आधुनिक शोधकर्ता के लिय उपयोगी भी है, क्योकि इनमे न केवल राजनतिक अपितु सामाजिक, प्रशासनिक व सास्कृतिक महत्व की मूल्यवान सामग्री सामाहित की गई है। अग्रेजा के यहा आन के बाद समय-समय पर प्रशासनिक व सामाजिक सुधार की दिशा मे जो कदम उठाय गय उनकी विगत भी इस सामग्री मे मिलती है। राज्य क कोष म शामिल हाने वाली राशि किस प्रकार खच की जाती थी इसका अध्ययन भी अनेक बहिया के आधार पर किया जा सकता है। साथ ही राज परिवार क ऊपर विभिन्न रूपो मे कितना व्यय हाता था तथा विशिष्ट अवसरो पर खर्च किया जान वाला धन किस प्रकार यहाँ के कामगरा तक पहुँचता था उसका प्रामाणिक लेखा जोखा भी इन बहियो व कागजाता म सुरक्षित है जिससे उस समय की आर्थिक व्यवस्था और उसकी आत्म निभरता पर भी विचार किया जा सकता ह।

इस भाग के सर्वेक्षण मे भी हुकमसिंह भाटी न जहा पूरी लगन से श्रम किया है वही दूसरे गवषक श्री मरसिंह न भी अपना सहयोग दिया है। सर्वेक्षण मे प्रस्तुत सामग्री को छाटने के अलावा जनानी डयोढी की बहियो का व्यवस्थित करने मे भी इहाने अपना समय दकर इस उपयोगी काय म हाथ बटाया है, जिसके लिय ये धन्यवाद के पात्र है।

सर्वेक्षण के तीना भागा का मुद्रण-काय भारत प्रिण्टस जोधपुर न सुरुचि पूण ढग स किया है। अत प्रेस के व्यवस्थापक के अतिरिक्त कम्पोजीटर भवरलाल सुथार भी धन्यवाद का पात्र है, जिसने इस काय को उत्परता और सतकता पूर्वक सम्पन्न किया।

—नारायणसिंह भाटी

# विषय सूची

प्रथम अध्याय

ख्यात, बात संग्रह

## दूसरा अध्याय
### विगत, हाल, हकीकत आदि

चौथा अध्याय

महवाल याददाश्त सग्रह

पाचवा अध्याय

फुटकर सग्रह

पहला अध्याय

# ख्यात, बात सग्रह

## १ ठाकुरा चंनदानजी री ख्यात बही

१ ग्रथ का नाम व कर्त्ता—ठाकुरा चनदानजी री ख्यातबही, २ प्राप्ति स्थान—रा०शो०स०, ३ ग्रथाक—१४२६८, ४ माप—६५ × २५ सेमी०, ५ पत्र सख्या—६०, ६ पक्ति सख्या—३०-३४, ७ लिपि समय—वि० स० १९०६, ई० सन् १८४९, ८ लिपिकार—अज्ञात, ९ भाषा—राजस्थानी, देवनागरी १० विशेष विवरण—प्रस्तुत ख्यात मे मारवाड के कुछ परगनो (सिवाना, जालोर, साचोर, सोजत, परबतसर आदि) मे पडन वाले गावो की रेख, जागीरदारा के नाम इत्यादि राजस्व सम्बन्धी जानकारी दी गई है। ख्यात के प्रारम्भ मे परगना सिवाने की वार्ता दी है जो विगत[1] से मिलती जुलती है।

प्रारम्भ—

"श्री परमेश्वरजी सत्य छ

परगने सिवाना री वात—सिवाणा जोधपुर था कोस २८ नीरत कूण म छै न जालोर था कोस १५, ने जसोल था कोस १० छ। आदू पवार रो करायो गढ छै" (पत्र १½)

१ परगना सीवाना री फरसत —

मूल ख्यात का प्रारम्भ यहाँ से हुआ है—

'॥ श्री जलधरनाथजी सत्य छै ॥

प्रगना री फरसत प्रगने सीवाणो, मैवो, साचोर, जालोर, प्रगना री फरसत महाराज श्री वखतसिघजी श्री बिजैसिघजी राज मे रेषा तथा पटा तथा तालकै तिणरी विगत री फरसता छै १८२३ रा वरस सुऊ आगळी प्रसता री बही जुनी हुय गइ तरै

---

१ मारवाड रा परगना री विगत स० डॉ० नारायणसिंह भाटी, रा० प्रा० वि० प्र० भाग–२ पृ० २१५

इण वही म नकल उतारी १९०६ रा भादवा वद १३ मु जोरावरमल देवकीएजी री बटो वाय बाहालो गोडवाड रो नै हमार अठै रहै ठाकुरा चैनदानजी री ख्यात री वही छै। १९०६ रा प्रगना सिवाणा री फरसत स० १८३२ रा बरस मे"

= पालसा

१ कसबै सीवाणो पालसो        रेप ४००

१ गाव बालोतरा पालसै        रेप १०,०००

इस प्रकार सिवाना परगने के विभिन्न गावो की रेख, जिन ठाकुरो को गाव आदि जागीर मे मिले हुए थे उनके खापानुसार नाम दिये है। खालस, सासण और वीरान गावा का भी जिक्र यथा स्थान किया गया है।

कुछ गावो की रख इत्यादि की जानकारी स्वरूप उदाहरण प्रस्तुत है—

(क) करणोत पाप

४७५।।। =) ३ गाव काणाणो न मोरडा कलीया बेरी
पडा २ कुसापायो कोस ५ पटे रा० रामकरण
करणीदान फतकरणात रेप १२०००
गाव वतलव कदीमी
४७८।।। =) जमावा लागै गाव बेतलब जिण मु जागीदार लवे
१८७।। ≡) सीपाई बाब रा
१४२ असल रा
३) अकराई बाट रा
२ भरोती दसतूर रा

———

१४७।। ≡)

१८।) रसत परगा रा माहजनो न लाग
१० फुरमास घास वगेरे फुटकर
३०० दाए ग्रासर

———

४७५।।। ≡)

१ सावणु साख हसो ४ लाग
१ उनाली वरा री गुघरी उघडी (निदिचत) लागे
१ भोम इनामी नही

१ डोली पार जमी

२ बि० सोढार जमी रो दत्त राणा देवीदास वीजावत रौ

२ ब्यास जीवण बेरा २ रो दत्त राणा देवीदास वीजावत रौ

३ बि० मढसीयार वरा ३ रो दत्त राणा देवीदास वीजावत रौ

१ बि० कीसाण रै बेरो १ दत्त राणा देवीदास रो

५ स्यामी सुरजगीरजी रै बेरा ५ रो दत्त राणा देवीदास वीजावत रौ

४ भाटा रे बेरा ४ दत्त राणा देवीदास वीजावत रौ

१ वेरो १ सीरोमलजी रा सेभोए रै हीण रो दत्त करणोत अभकरण दुरगदासोत महाराज श्री अभयसिंह रा राज मे दीयो ।

---

१८ कुल वेरा अठारा

(ख) ४४। -) गाव सुरपुरो पट करणोत उदयकरण वखतकरणोत रै ईक सापीयो रेष १६०० वेतलब

४४। =) जमा बाब रा लागे

३२ लीपाई बाब रा असल अकराई वट रा भरोती दसतुर

२८ ।।।) २॥ =)

१२ दाण आसरा मास १२ रो

---

४४। -)

गाव वेतलव जीए मु जागीरदार लेवै सो कचेडी भरीज ।

१ सावणु साप रो मुकाता लागे

१ उनाळु साप नी, पाणी समदडी पीव

१ भोम इनामी नही

१ डोळी पारजमी

१ स्वामी सतोष भारती रे पेत १ हळ ७ रो दत्त भाटी नारषा रो महाराज श्री अजीतसिंघजी रा राज म ।

१ वि० हरकिसन रै पत १ हळ २४ दत्त भाटी नारषा रौ

(ग) ७।।।) गाव तरगटी पटै करणोत कल्याणसिंह भीमसिंघ सिरदारसिंघोत रै ईक्सापीयो रष ४००) तलबी गाव कदीम ।

७।।।) जमावा लागै

७।।।) लीपाई वगेरा ने १७।। -) लागे ता मु श्री महाराज विजयसिंघजी

रा राज सु इण माफक लाग असल अकराई वट रा भराती दसतुर
५ =) २॥=)

१ दाम कचेडो भरीज गाव एतलवी जीण सू
१ सावणु साप रो हेसा ४ लागे केईक येत मुकाला लागे
१ उनाली साप कण १ तीण रा पाणी वारो सु मेह (वर्षा) घणा हुवे
तरै गेहूँ हुवै भोग उघडी घुघरी लागे
१ भोम ईनामी जमी नहीं
१ डाळीया नहीं

(घ) थाप जोधा –

गाव पाटोदी, पट्टै राठोड भारथसिंघ जवानसिंघ जालमसिंघोत र

१ सावणु साप री हसो आठमो लाग तीण रो कुतो हुवेला, वैजवाज
मे लेवे जीण सु हेमा पाचवा पढै।
१ उनाळी साप वावा सु गेहू हुवै
१ भोम ईनामी नहीं
१ डोळिया छै आदि।

वि० स० १८८२ मे (सिवाना परगने) विभिन्न खापो के सरदारो के पास कितने गाव थे और उनकी रेख क्या थी इसकी सूची इस प्रकार अंकित है—

| रेप | गाव | आसामी | रप | गाव | आसामी |
|---|---|---|---|---|---|
| २१५०० | ७ | षालसा | ८६२५ | ६ | सरूपा (नाथ) र पटे |
| १४७५० | ६ | पाप चापावत | २२४०० | ७ | पाप करणात |
| ४००० | ४ | पाप जोधा | १०१५० | १३ | पाप बालावत |
| ३४२५ | [illegible] | पाप मऐचा | ११४५० | १८ | पाप धवेचा |
| ४०० | १ | पाप जुजणिया | २०० | १ | पाप चु डा |
| २१५०० | १४ | पाप चवाण | ११५०० | [illegible] | पाप भाटी |
| ६००० | १४ | पाप भाएल | १२५० | १ | पाप सोढा |
| १००० | ३ | पवास पासवान | २००० | १ | मुतसदीयार |
| ३७५० | ३ | चारणा र पटे | १०३०० | २७ | चारण वीरामण सासण |
| | | | | १४ | १३ |
| १५४२०० | १४३ | | | | |

(पत्र–४२)

२  सीरकार जाळोर रा गावा री फरसत –

प्रारम्भ मे जालोर परगने मे गावा की सूची दी है फिर खापानुसार पट्टे के गावो का उल्लेख किया है।

यथा—

६१३७५)४४ पटी दयावटी रा गाव

४६५००)३४

३०००) १ गाव गाळ   रेष ३०००) री

२०००) १ गाव मेहलाणो   रेष २०००) री

१०००) १ गाव डागरो   रेष १०००) री

अन्त मे एक सूची दी है जिसमे रेष, विभिन्न पाप के सरदारो के अधीनस्थ गावो की सख्या आदि अंकित है—

सिरकार जालोर रा गावो रो गोसवारो १८२३ रा

| रेष | गाव | आसामी | रेष | गाव | आसामी |
|---|---|---|---|---|---|
| २२३७५ | १४ | पालसे गाव | | | |
| ३४१६०० | २३० | पटायता रै पाप वार | | | |
| ८५१२५ | ३६ | पाप चापावता रै | ५५०० | ४ | पाप कूपावता रै |
| ५३७५ | ४ | पाप उदावता रै | ३६१७५ | २३ | जैतावता रै |
| १००० | १ | पाप भदावता र | २८५०० | ११ | जोधा रै |
| ७५०० | ५ | पाप करणोता रै | ५१५० | ५ | करमसोता रै |
| २६३०० | १५ | पाप उहड र | १०००० | ८ | बाला रै |
| ३६५०० | २४ | पाप धवचा रै | ३००० | १ | मैवचा रै |
| १००० | १ | भीवोता रै | ३७५० | १ | मडला र |
| १००० | १ | पाप बाहडमरा रै | ३००० | ३ | पाप सीधला रै |
| १७१२५ | २४ | चहुवाणो रै | १५००० | ६ | पाप भाटियो रै |
| ६२५ | १ | देवडा रै | ८००० | ११ | बालोता रै |
| १४००० | २७ | काबा र | १५२५० | ८ | बोडा रै |
| ३०० | १ | मुसदीया र दीवाण | २५०० | ३ | प्रोहितो रै बास |
| | | सुरताराम र | २५०० | १ | सागड पैसो रै |
| | | सावपुरो | ८६२५ | ८ | सीपा रै |

३४१६०० २३०

पत्र–१३

३ तफ मेवा रा गाव री विगत –

इसमे केवल गावों के नाम, जागीरदार तथा रेप के आकडे अकित हैं—

प्रारम्भ—

तर्फ मेवा रा गाव १२०          रेप रु० ४५०६७

गाव     रेप     जसोल वगेर

१८     १३०५०

७ गाव जसोल पेडा सात सु रेप रु० ३७५०

(पत्र-१३)

४ परगना साचोर रा गावा री विगत –

साचोर परगने मे पडने वाले विभिन्न गावा की रेख तथा सासण व खालसा गावा की विगत है।

प्रारम्भ—

परगना साचोर रा गाव १८३० रा वरस सु

१३ पालसा रा गाव

१ कसबो साचोर १ गाव गोलासण     आदि।     (पत्र-४)

५ सोजत परगने री फरसत –

वि० स० १८३२ मे सोजत परगने के विभिन्न गावा की रेख, पट्टे के गाव इत्यादि की विगत दी है।

| रेप | गाव | आसामी | रेप | गाव | आसामी |
|---|---|---|---|---|---|
| २६६०० | | गाव पालसै | | | |
| ६६०० | २ | कसबो सोजत | ७०० | ४ | गाव दुधोड |
| ५००० | १ | गाव धनावस | ५००० | १ | गाव बोलावस आदि। |

अन्य कृतिया का विवरण इस प्रकार है—

(क) देवस्थानां री विगत –

एक स्थान पर सोजत के देवस्थाना की सूची इस प्रकार है—

४५ त० श्री देवस्थाना रा मीदर ईण मुजब (स० १८२३)

७ श्री ठाकुरजी रा मीदर

१ श्री चुत्रभुजजी रो काट रा मोला री पाळ ऊपर विराज।

१ श्री श्री लिपमीनारायणजी रो जोधपुरीय दरवाजे।

१ श्री नरसिंघजी भापरी ऊपर सेर सु पाव कोस।

१ श्री मूलनाथजी पावटा ऊपर मोचियो मे विराजै ।
१ श्री नागकल्याणदास रा ग्रसतल श्रीजी विराजै नवा वास म ।
६ श्री माताजी रा मीदर
१ श्री सैञल माताजी नवावास म बुरज मे विराजै ।
१ श्री चावडा माताजी सेर सु बारै ग्रधकोस भापर रै ऊपर ।
१ श्री मा० लिपमीजी सीरोलियां रा वडा वास मे पोळ कनै ।
१ श्री सीतला माताजी सीलवाडी म विराज ।
१ श्री वाराई माताजी ग्रवसतिया रा वास म ।
१ श्री राजेस्वरीजी तळाव रा मैल व माहे मीदर १८६० रा वरस ं
करायो छै पुजारी विरधिचद छै ।
१० श्री माहदेवजी रा मीदर
१ श्री माए केसरजी राव मालदेजी रा कराया ।
१ श्री नीलकण्ठजी ग्रायसतीया रा वास कनै ।
१ श्री मादेवजी सीरमालिया रा वडा वास कनै विराजै ।
१ श्री भुतेस्वरजी सतीया री छत्रिया कनै ।
१ श्री केपीलेस्वरजी जालोरी दरवाजै कनै विराजै ।
१ श्री सवेसरजी सीरमालीया रा वडा वास कनै ।
१ श्री ग्रचलेस्वरजी कोटवाळी चातरा विराजै ।
१ श्री सुरंसुरजी पालैळाव री पोळ ऊपर मीदर म विराजै, महाराजै
श्री सूरसिघजी रै करायो देवरो छ ।
१ श्री मलकेस्वरजी राज दरवाजा बार विराजै ।
१ श्री महादेवजी री मीदर भापरी ऊपर ।
६ श्री षेत्रपालजी रा मीदर
१ श्री मेसरीयाजी कैरिया कुवर ऊपर विराजै ।
१ श्री षाचरियाजी मोचिया रा वास म ।
१ श्री गोराजी भडारीया रा वास मे ।
१ श्री सोनाणजी बाघेराव रै ग्रागर मे ।
२ श्री कालाजी, श्री गोराजी जतारणीया दरवाजै बारै विराजै ।
१ श्री हडूमानजी राज दरवाजा बारै विराजै ।
२ श्री गुणेसजी रा मीदर
१ श्री गणेसजी मा० जैतमाल री पोळ कनै विराजै ।

१ श्री गणेसजी री देहरो नवा वास म पातीया रा घर कन ।
६ श्री जैन रा मीदर
१ श्री गोडी पारसनाथजी बाजार मे विराजै ।
१ श्री सभनाथजी नवा उपासरा कनै विराजै ।
१ श्री धरमनाथजी पर उपासरा कनै ।
१ श्री महावीरजी चातरा कनै पोसाल मे विराजै ।
१ श्री विमलदासजी सि० सुरदासजी री पोळ कनै म० दुरगादास री करायी सोभत हाकम थो जद ।
१ श्री ग्रादेसुरजी बसी रा वास म ।
३ जुभार राठोड विरमदेजी री थापना
१ श्री गढ ऊपर मेल म विराजै ।
१ बाजार म, माळा मं तबोलण रा घर म ।
१ भोजगा रा वास कनै नीव मे पुजीजै ।
२ श्री रामदेवजी रा देहरा
१ श्री जालोरी दरवाजा बारै विराजै ।
१ चवड पोळ कनै १८२७ म जटीया करायो ।
२ श्री पाबूजी रा मीदर

४५

(ख) सर मे कुवा बावडिया ग्ररठ निवाण री विगत —
सोजत शहर म स्थित जलाशयो की सूची इस प्रकार है—
१ ग्ररठ पावठो नागोरी दरवाजा कानी अचाल पाणी ।
१ मोण बाव जोधपुरिये दरवाजे लिषमीनारायणजी रा देहरा कनै ।
सु सीरमाली मोवरा बाव कराई ।
१ हाडियो कुवो कुमारा रा वास मे ।
१ नाग कीलाणदास री कुवो नवा वास म ।
१ कुवो वेलियो सुराणा रा वास कनै मसीत नीचे ।
१ जैमल कुवो कलरा रा वास मे ।
१ कुवो १ कमाल सारत कीया मे जैतारणीया दरवाजै ।
४ नोट हुवा ईतरा नीवाण मालिया
१ पावटो १ लापावो, १ पावटी, पुरमीयो

१ अरठ भोजवो, नरसिंघदास रो, पान बावडी
१ १
१ तळाव रामेळाव कोट वनै।
१ रडील कुवो मेरा रा वास म।

(ग) कसबे सोजत र घरा री विगत –

सोजत शहर मे स्थित विभिन्न जातिया के घरा की सख्या दी है, यथा—

५७ भडारिया रा घर

३४ पाल म एक जगे, ८ कोट म, १५ फुटकर

५७

२५ माणोता रा घर

१ माधमलजी वणमलोत री

११ फुटकर कोट म तथा सर मं आदि।

(घ) कसबा रा अरठ माळ हळा री विगत –

विभिन्न कुए जिन पर अरट की मालाएँ लगी हुई थी, उनकी विगत इस प्रकार अंकित है—

| अरठ | माळ | हळ | आसामियो |
|---|---|---|---|
| १५ | २१ | ६८ | अरठ पारचीया नदी पार घाचियो रे गेहू |
| ३२ | ३५ | ० | हुव ती० लाटी हुव जवती रा दाम मडे डोरी मणे अरठ मीठवाणिया चीपा रै तथा फलाला रै। |
| २० | २५ | १४ | सीरविआ रै पारचीया तथा मीठवाणीया |
| ४५ | ५० | ० | माळिया र अरठ वाडिया वगैरा तठ गेहू तथा तीजारो, अजमो, ईसबगुळ, तरकारी वगैरे हुवै। |
| ५ | ० | ० | अरठ मुकातीया रै सदामद माफक। |
| २१ | २३ | ० | अरठ सासणीक डोळिया नीचे। |
| ४ | ० | ० | पसायता रै—<br>१ अरठ रामसागर भडारीया रै<br>१ अरठ सापटो सि० भीवराज लिपमीचदोत रै तथा सि० देवीचद पेमीदासोत रै। |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | १ अरठ ढुमावो लाल्जी दीवाण पचोली है तीना रैं। |
| | | | १ अरठ सिधि कोट मे तारैं मादेवजी कन । |
| | | | ४ |
| १ | ० | ० | अरठ रावी भोजग हुकमी नैं, मारा्ज श्री विजसिंघजी प्रसाद सुद २ पटा सीवाडा सुघा (अरठ की भूमि सहित) |
| १४३ | १५४ | ८२ | |

(ङ) सैर तथा कोट रा दरवाजा, बुरजा तथा कागरा वगरे री विगत –

७ दरवाजा

१ जोधपुरीयो दरवाजो २ राज दरवाजो ३ जैतारणीयो दरवाजो

४ नागोरी दरवाजा ५ चावड पोळ ६ राम पोळ

७ जाळोरी दरवाजो

४१ बुरजा नग ईगताळीस

३६ सैर रा कोट री २ भापरी गढ रा नाका सुधि

३५ सफीला पतीस (दीवारें)

३२ सैर रा कोट री ३ आडी भीत सपरी ऊपर

बुरज सु गढ रा नाका सुधि तळाव रामाळाव रैं जतन रै वास्त न एक बारी रापी।

१७९२ कागरा कोट रा री विगत

२६७० काट सु सात दरवाजा नैं बुरजा सुधा ।

१२२ भापरी बुरज सु गढ रा नाका सुदि ।

तलाव रामेळाव रैं उठैं बारी एक रापी सु असवार गाडी निकलै जीसी रापी छ ।

(च) सोजत रैं नव कोट री विगत –

सोजत के पुराने कोट की मरम्मत और नवीन कोट के निर्माण मे जो धन व्यय हुआ उसका ब्योरा दिया गया है । इसके बारे मे लिखा है—

सोजत रो कोट नवो वणीयो तथा आगला री मरम्मत हुई महाराज श्री विजसिंघजी र राज नैं हाकम सि० जोरावर कारकुन, मो० उगरसेण नैं पछ हाकम सि० वरधमान मूलचदोत न, कारकून म सीवसण सामतसिंघोत जोग

समै कोट हुवो स० १८२१ रा वै० वद १४ सू लगाय १८२५ पोस वद ३ सुधी तीण रा रुपीया लागा तिण री विगत—

२७८ – )।। जुना कोट री पदल हुई तीण नै लागा ।

२८१६४ – )।।। सैर काट नवा वणीयो तीण री तजारी काम तथा चूना री काम कोट दोळो दीरायो जिण सुधा लागा ।

(छ) प्रगना सोजत जमा वगैरा लाग तीण री विगत १८८२ रा –

इसमे विभिन्न लागता का उल्लेख हुआ है—

यथा—

| आसामिया | रु कुल | सेराठो | जोड | ऊन अघोडी | परथर | पानपाला |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सरूपात लगावें पालासणी रा श्रासपत गाव पारो सोढा रो | ४६।।) | ३५।।।) | ६।) | १ | १ | १ |
| गु साई श्री वीज-भारथीजी रै गाव नीबली मात रो | ६२।) | ६२।) | ० | ० | ० | ■ |

इस प्रकार की सूची करीब १५० गावा की दी है ।

(ज) सोजत रा वेरा, षेत ईनायत हुवा तीण री विगत १८८२ रा –

इनाम के रूप म दिये गये कुछ कुए एव भू खण्डा का विवरण दिया है—

गाव धनेडो

सि० चद्रभाण रै वेरो १ स० १८३५ रा बरम सु

कसबा रा सहैदे अक्बर अली सेरअली रे वेरो ।

गाव रीसाणीयो जैतावत उरजनसिम रे षेत बीगा २०० (पत्र–१६)

(झ) परगना प्रबतसर री गावा रेषा वार फरसत १८२७ वरस री –

इसमे परबतसर परगने के विभिन्न गावा की रख इत्यादि की जानकारी दी गई है ।

प्रारम्भ—

विगत गावा री — गाव १८६

५४ परबतसर री पटी रा गाव — ५ वाहल रा गाव

४२ बवाल रा गाव — ८५ तोसीणा रा गाव

विगत तफसीलवार

३५००)२ श्री गुसाईजी महाराज र भेंट

२५००)१ गुसाईजी श्री गोकलसाजी र प्रबतसर रो गाव मालावास भेंट १८२७ रा साथ उनाळी।

१०००)१ गुसाईजी श्री दुवरश्वरजी बवाल रो गाव मानपुरीयो स० १८२६ रा वरस री माय सावणु या भेट कीयो।

३५००)२

११५००)३ पालसै गाव रेख साढा ईग्यार हजार री

१००००)१ कसबो प्रबतसर यास नै बारा रो बास।

१५००)१ बहुजी श्री चुडावतजी रो गाव घोळीयो १ गाव कलवा मे वरस १ रा ईजारा रा रु० १०१ देवे रेप

१५०००)३

इसके बाद म विभिन्न खाप के सरदारो इत्यादि को जागीर म मिले गावो की सख्या श्रोर रेख श्रादि का विवरण इसी प्रकार दिया है। (पत्र-४)

८ परगनै जाडोद रा गावा री फरसत १८२५ रा वरस री –

जाडोद परगन के अन्तगत पडने वाले विभिन्न गावा की रेख दी है। जागीरदारो के नाम नही दिये हैं।

यथा—

| रेप रा रुपया | गाव | आसामिया | रेप रा रुपया | गाव | आसामिया |
|---|---|---|---|---|---|
| २०००) | १ | कसबो दौलतपुरो | १५००) | १ | कसबो झाडोद |
| १५००) | १ | गाव आसलसर | ८०००) | १ | गाव वासा |
| ६०००) | १ | गाव मोलासर | ६०००) | १ | गाव डागणी |
| ७०००) | १ | गाव थणकोली | ६०००) | १ | गाव नीबोद |

आदि।

इस प्रकार करीब ५८ गावा की रेख की जानकारी दी है जो वि० स० १८२५ मे लागू थी।

९ याददास्त श्री हुजूर मे खालसो तीण रो १८२२ रा –

इसमे जोधपुर, नागोर, मेडता, जालोर, सोजत, जैतारण, फलोदी तथा परवतसर आदि परगनो के खालस गावा की उपज (आय) अंकित है।

यथा—

१०६८०१)५४ =

प्रगना जोधपुर रा गाव री पैदास

| | |
|---|---|
| १७६६०)२२ तफे हवेली रा २२ | २४४००)५ तफे पीपाड रा गाव |
| २६०००)४ तफे बिलाडा रा ४ | ६०००)२ तफे बहाला रा गाव |
| १३७७६)१२ तफे पाली रा गाव १२ | १०८६५)१६ तफे दुधाडा रा गाव |
| ६५०) तफे जोसिया तीजो पाति रो हमा | २१००)१ कसबै लवेरा रा गाव |
| | ५००)१ सीवाणो |
| | १२५०)१ तफे भादराजूण |

१०६८०१)५४ (पत्र–१/२)

१० पटायता र गाव री विगत मुकरड (स० १८२२) रा –

इसमे राठोडा भाटिया, चौहाना इत्यादि राजपूत शाखाओ प्रशाखाओ के सरदारा को गाव जागीर मे मिले हुए थे उसकी रेख का विवरण दिया है।

यथा—

५७६८५०)२४२ पाप चापावत रै

| | |
|---|---|
| २०४१७५)६० आइदानोता र | १५२०७५)४६ बलुथोता रै |
| ७८३२५)३२ बीठलदासोता रै | ६६३५०)२३ भोपतोता रै |
| २१७००)१३ जैतमालोता र | १३७५)२ नरहरदासोता रै |
| ८०००)२ हरीदासोता रै | १०००)२ कीलाणदासोता र |
| ६७५०)५ रायमलोता र | १०७५०)६ पतसीयोता रै |

आदि। (पत्र–२)

११ याददास्त जोधपुर राजस्थान र पट रेषा री विगत –

इसमें मारवाड के विभिन्न गावो (खालसा, सासण, वीरान पट्टे के गाव) की उपज एव उनकी रेख इत्यादि की जानकारी दी है।

आसामी वार गावा की पदास री मेळ रेष गाव

१४७५३०६)१४६६

गढ जोधपुर रा गाव १४७५३०६) १४६६

११६७००)५६

गाव पाल्मैं ११६७६०४) ६०१ पट्टे ग

५६७२०)२०५

मासण ९२७२०) १६० जार तलब पीवररएमि

११५२५) ११० वीरान मूना

१४७४३०६)१४६६ (पत्र-१½)

१२ गढ जोधपुर रा २२ परगनों री रेघा री फरसत –

ग्रन्थ के अन्त म एक सारणी दी है जिसमें जोधपुर के २२ परगनो के अन्तर्गत विभिन्न मासणिक एव वीरान तथा पट्टे के रूप में मिले गावो की रेख कितनी थी, अंकित है।

प्रारम्भ—

गढ जोधपुर रा प्रगना २२ री रेषा री फरसत १६०६ रा आसोज वद ७ ने उतारी नैं आगली फरसत १८८४ रा फागण वद १ री लीण र देषा देप रेषा कुल परगना री १५४४५४५)१४८२

गढ जोधपुर रा गाव १४८२ रेष रु० १५४४५४५)

| रेष | खातरा नग | पटायत | सासण | वीरान | पटीया रा गाव |
|---|---|---|---|---|---|
| ३०१७५५ | ८७१० | २५४६१५ | ३७६४० | ७६० | तफे हवेली रा गाव २८८ |
| २२०६३० | ० | २०६५३० | ११४०० | ० | तफे पीपाड रा गाव ८४ |
| ४४६५० | ० | ४२७५० | २२०० | ० | तफे बीलाडो गाव १५ |
| ३३८२५ | ० | ३०६२५ | १२०० | २००० | तफे बाहालो गाव ६ |
| ३१२०० | ० | ३०६०० | ६०० | ० | तफे रायठ गाव २० |

आदि।

महाराजा बखतसिंह व विजयसिंह के राज्यकाल (वि० स० १८०८-१८५०) में प्रचलित राजस्व सम्बन्धी नियमो इत्यादि के समझने हेतु सामग्री उपयोगी है।

ग्रंथ एक ही व्यक्ति के हाथ से लिखा गया है। लिपि अस्पष्ट है। ग्रंथ पर गत्ता नहीं है। पत्र हाथ के बने हुए हैं।

## २ ख्यात बात सग्रह

१ ख्यात बात सग्रह, २ जो० क० संग्रह ३ १०६, ४ ४१×१५ सेमी०, ५ ५६, ६ १८२०, ७ १६वीं शताब्दी का मध्य ८ अज्ञात, ६

राजस्थानी, देवनागरी, १० प्रस्तुत वही मे सकलित कृतिया का विवरण क्रम इस प्रकार है—

(क) फलोदी री ख्यात –

ग्रथ का प्रारम्भ एक श्लोक के बाद फींच ग्राम के सरदारा की सूची से किया गया है।

प्रारम्भ—

"सात बेटा राव लालजी रै हुवा ज्या म यडो हुरीसिंघ ग्राम फीच री धणी हुरीसिंघ १, हठीसिंघ २, फतेहसिंघ ३ पुमाणसिंघ ४, थानसिंघ ५, सिरदारसिंघ ६, जगतसिंघ ७।

फलोदी की ख्यात म लिखी कुछ बातो के उदाहरण प्रस्तुत है—

(१) रावळ अपेराज फलोदी रै घरो दियो जोगीदास रा बेटा हठीसिंघ अनूपसिंघ दोनू फलोदी रा किला माह सू नीसर गया ३२ जणा सू जोगीदास पातावत फलोदी रा गढ आम काम आयो ७१ वप री उम्र।

(२) जोगीदास री बेटी री सगाई रावळ प्रपसिंघ सु कीवी थी सो रावल कैयो—डोलो जसलमर ल्यावो, जोगीदास कहायो—ग्राप बापू आय परणो, रावल आ बात न मानी, विरोध पडिया।

(३) फलोदी रे किला आगे जोगीदास री लोरटी है।

(४) फलोदी लटियाळ री वाडी न नीलकठ रा वाडी अमावस रै दिन वावीजै दोनू नारता।

(५) महाकाळी फलोदी पजडा हूटे बिराजिया जद लटियाळ नाम दिराणो, लटियाळ री सेवा फलोदी कूम कर है।

(६) जाडेचा हमीर रा बेटा तीन राव पगार १, साहिब २, राहिय ३। जाम रावळ रै नै राव पगार रै बडा जग हुआ। जैठू इणानू मार नै हाला हर गाम चार हजार दबाया।

(७) त्यागराज विस्नू री मदिर चौलेद्र करायो, एक सौ आठ मदिर विस्नू रा, एक सो आठ सिव रा, एक रात मे देव कृपा सू चौलेद्र कराया द्रविडे ॥ १ ॥

(पत्र-५)

(ख) कृस्न चन्द्रिका अलकार रो ग्रन्थ (बाकीदास कृत)

प्रारम्भ दूहा—

जूलत प्रताप दिनेस जिमे वदे वाम अवाम<br>
सत्रिजै होऊ जलसु जसा राज तणैं नृपराम (२२ दोहे)

(ग) सिकन्दर नामा री उक्तां –

इसमे सिकन्दर महान् की मुख्य उपलब्धियो का वृतात है।

प्रारम्भ—

धन आप जहाँ आवे तहाँ धणी नु बस्तावे ॥ १ ॥

इसी बाग मे किसो वृक्ष है जिण रै बागवान री कुहाडी नही लागी ॥१॥

(घ) कुरेसी मुसलमानों री ख्यात –

इसमे मुसलमानो की प्रसिद्ध शाखा कुरेसी की जानकारी दी है तथा इनके कुछ विशिष्ट व्यक्तियो का विवरण दिया है।

प्रारम्भ—

'ख्यात—सदीकी हासमी, फरकी ए तीना जात कुरेसिया सपा री है मजर री औलाद रा कुरेसी सेपदे अरस मुलक म रेण वाळा कुरेसी ताजीक तुरकए दोया जात मुगला री है। ।

(ङ) चादा वीरमदे रो हाल –

एक स्थान पर नागोर के नवाब तथा वीरमदे के पुत्र चादा[1] मेडतिया के मारे जाने की घटना इस प्रकार दी है—

चादा वीरमदेओत रै पटे आसोप थी, सो नागोर बुलाया तरै गया, नवाब बुरज माथै बठो थो सो उपरवाडे नीसरणी चादोजी नै बुरज माथे लिया, बेली हेठे उभा रहगा। चादाजी ऊचा गया तरै नवाब र पिजमतगार तरवार चलाई सो चादोजी रौ माथो कट पडियो निसरणी ऊची पाच लीवी नीसरणी रा उपरला पगोतिया माथै चादाजी था सो सिर कटियो अर निसरणी ऊची पाची तर नवाब री पलघट माथै चादा रो हाथ पडियो सो नवाब नै चादो दो सामे नीचा आय पडिया जॅडे पडते पडते तीन कटारी नवाब रै चादे वाही जीसू नवाब मर गयौ।

आ वात सुण अकबर सिपाहिया नु कैयो—पडबूजा रै तीन कटारी लगावो बेरा (कुए) मे पडता, पण किण ही सू लागी नही । (पत्र–६)

(च) किसनगढ री ख्यात –

इसमे मोटा राजा उदयसिंह के पुत्र व किशनगढ के सस्थापक किशनसिंह की मुख्य उपलब्धियो व उनके सतति का विवरण दिया है।

---

१ इसके वशज चन्दावत मेडतिया कहलाये।

प्रारम्भ—

माटा राजा उदयसिंघजी रा बेटा श्री किसनसिंघजी कछवाहा रा भाणेज राणी मनरगदे रै पेट रा १६३६ रा जेठ वद रो जनम किसनसिंह रो ।

राठौड किसनसिंह द्वारा महाराजा सूरसिंह के प्रधानमंत्री गोयन्दास भाटी की हत्या का उल्लेख इस प्रकार अंकित है—

सूरसिंघजी र डेरा भेळो गोयददास रो डेरो थो तिण उपर पाछा रात रा किसनसिंहजी आया सु गोयददास भाटी नै मारियो स० १६७१ जेठ वद ८ दिन उगता ।

तत्पश्चात् सूरसिंह के सरदारो द्वारा किशनसिंह भी मारे गये। भारमल किशनगढ की गद्दी पर बैठे। उसके पुत्र रूपसिंह ने रूपनगर बसाया। रूपसिंह को बादशाह की ओर से मिले किशनगढ व अजमेर के जागीर के गावो की सूची दी है।

इस प्रकार किशनगढ के शासक पृथ्वीसिंह तक संक्षिप्त विवरण दिया है। पीढ़िया इस प्रकार है—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ उदैसिंह | २ किशनसिंह | ३ भारमल | ४ रूपसिंह |
| ५ मानसिंह | ६ राजसिंह | ७ बहादुरसिंह | ८ बीरदसिंह |
| ९ प्रतापसिंह | १० कल्याणसिंह | ११ मोहकमसिंह | १२ पृथ्वीसिंह |

(पत्र—१३)

इसके अतिरिक्त व्युत्पत्ति सहित शब्द, क्रियाचक्र शब्द, कवित्त जोधाण रा, आदि कृतियां लिपिबद्ध हैं। ग्रंथ किशनगढ के इतिहास के लिए विशेष उपयोगी है।

ख्यात एक ही व्यक्ति द्वारा लिखी गई है। लिखावट भारथदानजी की प्रतीत होती है। कुछ पत्र छोड कर किशनगढ की ख्यात किसी अन्य व्यक्ति के हाथ से लिखी गई है। लिपि साधारण है। ग्रंथ पर कपडे का गत्ता मढा हुआ है।

## ३ फुटकर बातों रौ संग्रह

१ फुटकर बातो रौ संग्रह, २ जा० क० संग्रह ३ १४७, ४ ६६ × १६ सेमी०, ५ २०, ६ एकसी नही, ७ १९वीं शताब्दी का मध्य, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० एक दूसरे के ऊपर फोल्ड किये इन पत्रो मे अनेक फुटकर नोट के रूप में लिखी ऐतिहासिक बातो के अतिरिक्त कुछ पत्रों की प्रतिलिपिया भी दी हैं। राठौड दुर्गादास तथा सोनग द्वारा मीया फरासत को वि० स० १७३७ मे लिखे एक पत्र की प्रतिलिपि यहाँ प्रस्तुत है—

"स्वरूप श्री जोधपुर गढ़ महा दुरंग मोथा श्री फरमानपाती जाग्य लसकर था राज श्री दुरगादासजी श्री सोनगजी लिपावतु जुहार वाचजो, अठारा समाचार श्री महाराजाजी र प्रताप सूं भला है, राज रा सदा भला चाहीजै, महाराज धणी थात छै राज उपरात कोई बात न है, राज सूं बासूं मनवार लिपी राज सदा दया रापी छा जिण था विशेष रापजो, अपरंच राज नूं त्वाव तहवरखां श्री पातसाहजी रै हुकम सूं श्री महाराज रै बटा नूं मनसब देण रै वासते बुलाया छै सु राज कबूल कीजो, राज चलाया नै धरती री फिसाद मटा नै आ राज नु यह मोह नूं बटा दिपावा तो राज वहजो ठिकाणा पाछा आय हाजर हुसी, वळै कागळ समाचार सम देजो, आसाज सुद ४ गुरुवार सवत १७३७ रा।"

उदाहरण स्वरूप कुछ ऐतिहासिक बातें प्रस्तुत हैं—

(१) विजैसिंघजी मडतिया वीरमदे विमलसिंघ नै बुलाय हाथी २ दिया, सिरपाव दिया, तरवारा बधाई पटा आपरा नाम रा लिप दिया।

(२) १७२८ जसवतसिंघ नै गुजरात रो सुबो हुओ तरै पटण वीरगाम रा परगना हजूर न दिया, हसार रा परगना तागीर किया पातसाह २ वष रो गुजरात रौ सूबा रयो ।

(३) फरुखसेर अजन नै गुजरात दीवी जद म्हारी विजयराज सूब रयो।

(३) म्हमदसा अहमदाबाद अजन नै दीवी जद रघुनाथ भडारा रो बटो अनोपसिंघ सूब रेयो।

(४) पडियारा मना सू रामपाल मडावर लियो थो पण छुट गयो।

(६) म्हमदसा अभसिंघजी न गुजरात दीवी जद म्हारी रतनसी सूबे रयो।

(७) विराज म्हारी—अभकरण दुग्गदासोत ससार नही जरै सिणगार चौकी म्हारी आवणी हुओ है।

(८) भाटी केल्हण जलाल पोपू मुल्तान रा पातसाह रा हुकम सू नागोर माथे आया, चूंडोजी सामा जाय जग कर माराणा, नागोर री राव कानो हुवो।

(९) नागोर सू कोस २३ रिणमलजी री मामो राणो पुन्यपाल सापला जागलू री धणी, जिण माथ कानो गयो, पुनपाल माराणो।

(१०) सवत १५१५ आसोज नै फलोधी वसी।

इसमे सकलित अधिकाश बातें बाकीदास की ख्यात से ली गई प्रतीत होती है।

अधिकाश पत्र एक ही व्यक्ति द्वारा लिखे गये है।

## ४ महाराजा जसवतसिंह (द्वितीय) री ख्यात

१ महाराजा जसवतसिंह (द्वितीय) री ख्यात, २ जो० क० सग्रह, ३ ६०, ४ ६६×१७ समी०, ५ ६० ६ ४५-८८, ७ १६वीं शताब्दी का उत्तरार्द्ध, ८ अपात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसमे जोधपुर के शासक महाराजा जसवतसिंह द्वितीय के राज्यकाल की घटनाए लिपिबद्ध ह जो उक्त महाराजा की दिनचर्या को व्यक्त करती है।
प्रारम्भ—

॥ श्री हरि ॥

स० १९३६ री हकीकत

सावण आसाढ री मह घणो हमार पवन बाज धान री भाव गहू बाजरी मोठ आदि।

अनेक पत्रो की प्रतिलिपियाँ तथा मुरारदान के राजकीय कार्यों का वत्तात भी दिया है। ग्रथ महाराजा जसवतसिंह (द्वितीय) के इतिहास अध्ययन हेतु उपयोगी है।

यह ग्रथ अनेक व्यक्तियो क हाथ से लिखा गया है। बीच म अनेक पत्र खाली पड ह।

## ५ राठौड राजाओं री ख्यात

१ राठोड राजाओ री ख्यात, २ जो० क० सग्रह, ३, १५४, ४ ६५ ५×२५ ५ सेमी०, ५ १६२, ६ ३० ३२ ७ १९वी शताब्दी का प्रारम्भ, ८ अपात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० प्रस्तुत ख्यात मे मारवाड के राठौड राजाओ एव सरदारो का वृत्तात है। इसे हम निम्नलिखित भागो म बाट सकते हैं—

(अ) राव जोधा सू गागा तक री ख्यात –

ग्रथ क प्रारम्भ मे जोधपुर के शासक राव जोधा से राव गागा तक के विभिन्न राठौड राजाओ का सक्षिप्त विवरण दिया है।

(क) राव जोधा का वृत्तात –
प्रारम्भ—

"राव जोधा बडो प्रापड सिध गई भोम रो वाहरू हुवो, असरय प्रवाडा किया वर वाहर हुओ, जत वादी हुओ। राव राणगदे री दोहीतरो कोडमदे भटियाणी र पेट रो। स० १५०० जेठ तथा असाढ मे राव रिडमल नू चीतौड रा गढ उपर राणे कूभे चूक कराय मारियो आदि।

प्रारम्भ में राव जोधा के विवे का वृत्तात है तत्पश्चात् उसके द्वारा मंडोर पर अधिकार किये जाने का उल्लेख है विवरण क्रम इस प्रकार है।

(१) राव जोधा द्वारा बहलोलखा से युद्ध कर उसे पराजित करने का उल्लेख इस प्रकार है—

राव जोध रे उपर बहलोलखान आयो जोधो वेढ कीवी, पातसाह बहलोलखान हारियो राव जोधा वेढ जीती तिण साख री दुहो—

ए दीहा जोध तणा, ए कीज परियाण।
दळ भगा दिल्ली तणा, व गजिस सुरताण।

(२) राव जोधो का राणा कूभा से वि० स० १५१२ में वैर समाप्त होने का उल्लेख है।

(३) राव जोधा द्वारा लड़े विभिन्न युद्धों का सक्षिप्त विवरण दिया है।

(४) तत्पश्चात उसके द्वारा चारण, भाटो, ब्राह्मणो इत्यादि को सासण के रूप में दिये गये गावो की विगत दी है। यथा—

"गाम थोभ तणे ओयसा सर सू कोस १४ रेप रु० १०००) री प्रायत दामा रा बेटा उदा दमावत नू दिया।'

' ग्राम सेवाऊओ री वासणी सैर सू कोस ८ रेप रु० २००) री तफ बहळवा प्रोयत भवण रामावत सैणाउत नै दियो, हमै किसनो लिखावत वसतो हिमावत छ।"

(५) अन्त में जोधा के रानियां, कुवर कुंवरियो की विगत दी है साथ में उनका सक्षिप्त परिचय भी दिया है। एक स्थान पर जैसा भाटी जैसलमेर से जोधपुर किस प्रसग से आये अंकित है—

"राणी लिखमी भाटी जैसा री बेटी सापला हरभम री दोहीती, सूजा री राणी थी इण रै प्रसग सू भाटी जैसा जोधपुर र दरबार आया ।"

(ख) राव सूजा का वृत्तात —

राव सूजे का जन्म (वि० स० १४९९ भादवा वद ८ गुरुवार) राज्याभिषेक (वि० स० १५४८) और मृत्यु सवत (वि० स० १५७२ कार्तिक वदी ९) आदि दिये हैं। इसके बाद राव बीका और वरसिंह जोधावत का वृत्तात दिया है, फिर राव सूजा के पुत्रों की सूची दी है।

(ग) करमसी को खीवसर मिलने का उल्लेख —

' करमसी री बहन भागा बाई नागोर धणी खान नु परणाई तद नागोरी खान करमसी नै खीवसर गाम, खीवसर आसोप जोधपुर लार घलाणा सो अजस छै।"

(घ) उदा सूजावत का वृत्तात –

राव सूजा के पुत्र उदा जिसके वशज उदावत राठौड कहलाये, सक्षिप्त विवरण दिया है ।

"उदा सूजावत सूजै नू जैतारण दीवी तिण सू उदावत जतारणिया कहीजै छै ।

(ङ) नापा सूजावत का वृत्तात –

*राव सूजा के पुत्र नापा का सक्षिप्त विवरण है जिसे खेरवा ग्राम मिला था ।*

' नापा सूजावत रै परवो पटा थो, नापा री बेटी पदमा बाई रावळ मालदे (जैसलमेर) परणियो थो तिण री बेटा हरराज अर भगवान ए नाप रा दोहीतरा ।"

(च) नरा सूजावत का वत्तात –

राव सूजा के पुत्र नरा के बारे मे लिखा है—

'नरा नु सूजे फलोदी दी तठै नरो गयो पिण नरा री मन फलोदी टिके नही पोकरण जगमाल मालावत री पोता बरजागात नू हूतो सा सूजाजी रै कहण सू पोकरण नरा लीवी ।

(छ) राव गागा का वत्तात –

प्रारम्भ म गागा के जन्म (वि० स० १५४० वमाख सुदी ११), राज्याभिषक (१५७२ मागशीष सुदी ३) तथा मृत्यु सवत् (१५८८ ज्येष्ठ सुदी ५) दिये हैं ।
प्रारम्भ—

"राव गागो वाघावत वडो प्रापडसिघ रजपूत थो अर दातार जू झार वडो प्रतापीक ।"

गुजरात के बादशाह मुज्जफरसाह से गागा और राणा सागा द्वारा ईडर हस्तगत करन का उल्लेख इस प्रकार है—

गुजरात पातसाह मुजफरसाह राठौड कना सू ईडर ले लीवी जद राणा सागो वागडिया डूगरसी वालावत नू जाधपुर गागाजी कन मिळियाँ सो मास ६ जोधपुर रहि नै डूगरसी राव गागा नू ले गयो तरै राणा सागा न गागा दानू भेळा ईडर छोडावण सारु गया सा ग्रहमदनगर सू वेढा हुई गागा सागा री फतै हुई ।

गागा गोत गुम्राळा ईडर ऊग्रहिया तणै
सोह दो सुपपाल वडो प्रवाडो वाघउत ।।

गागा द्वारा सोजत पर आक्रमण करने का उल्लेख है—

'स० १५८८ राव ने कवर मालदे फौज ले साजत मार्थ गया मुहतो रायमल वजार मे सामो आय वाज नैं काम आयो तठै रायमल री छत्री है, वीरमदे नूं ढालिया सूधो उपाड परव मेल आया ।

आगे राव बाघा के पुत्र वीरमदे और सेतसी का बहुत संक्षेप में वर्णन किया है तत्पश्चात् जोधा और बाघा के पुत्रों की नामावली दी है।

आ) राठौडां री वंशावली –

आदि नारायण से मारवाड़ के संस्थापक राव सीहा तक वंशावली देकर महाराजा गजसिंह तक विभिन्न राठौड राजाओं का वृत्तांत दिया है।

(क) राव सीहा का वृत्तांत –

वंशावली में सीहा का १४४वां नाम है। सीहा की द्वारिका यात्रा, ब्राह्मणों द्वारा आग्रह किये जाने पर सीहा के मारवाड़ में आने और भीनमाल मुसलमानों से हस्तगत करने जिसमें शत्रु पक्ष के २४ हजार व्यक्ति मारे जाने तथा अनेक युद्ध करने इत्यादि बातों का वृत्तांत है।

(ख) आस्थान का वृत्तांत –

इसमें मुख्य रूप से आस्थान द्वारा भीलों से ईडर हस्तगत करने का विवरण दिया है जो इस प्रकार लिपिबद्ध है—

'ईडर रो राजा भील छै, सु आदु कामदार नागर ब्राह्मण छै। बोहरा पिण छ। पिण ठकुराई री मुदार सारी नागरा माथ छै। सो कितराक दिना पूठी (बाद में) नागरा रै विवाह मंडियो तरै भील सगळा ही आया नागरा री बहू बेटी दीठी तरै मन मे पाप आण नागरा नूं क्यो—थाहरी बेटी महान परणाओ नहीं तो म्हे जोरावरी सू परणसा पछै नागरा आय आसथानजी न आ बात कही आसथानजी केयो—इडर म्हाने दिरावजो आसथानजी केयो—आपरं कनैं सडो बधाय नै रापजो अर भीलें नैं नाळेर मेल दीजो, कितरीक डोलिया करावजो, भूजाई करावजो, महुडा रा दारू कढावजो लगन रैं पहले दिन म्हे पिण आवा छा पछै डोलिया म बेस राठौड गढ ऊपर गया तरवार वजाई इण ताव जुदा जुदा भील मारिया ।"

(ग) धूहड़ का वृत्तांत –

इसमें राव धूहड़ द्वारा कर्नाटक से चक्रेश्वरी की स्वर्ण मूर्ति लाने का उल्लेख है, फिर उसके पुत्रों की विगत दी है।

(घ) रायपाल का वृत्तांत –

रायपाल ने यादववंशी राजपूत मागा का सर्वस्व धन दे अपना भिक्षुक बनाया, मागा का बेटा चद हुआ जिसके वशज राहडिया बारट कहलाये इत्यादि घटनाएं अंकित है।

10979
3|4|92

(ङ) राव धनपाल सूं महाराजा गजसिंह का वृत्तांत –

इसमें राव धनपाल जालणसी छाडा तीडा सलखा, वीरम चूडा रिडमल, उदयसिंह, जोधा बीका सातल सूजा, मालदेव चद्रसेन, सूरसिंह और गजसिंह का वृत्तांत है जिसमे इनकी जीवन घटनाओं और सतति आदि का हाल दिया है जो अन्य ख्यातों, बातों से मिलता जुलता है। कुछ राजाओं द्वारा दानस्वरूप चारणों एव ब्राह्मणों को गाव आदि सासण में दिये उसका ब्यौरा भी दिया है। राठौड अमरसिंह नरा सूजावत और रायसिंह इत्यादि कुछ विशिष्ट व्यक्तियों का वृत्तांत अलग मे दिया है जो उनके इतिहास अध्ययन हेतु उपयोगी है।

राठौड अमरसिंह के पुत्र रायसिंह का वृत्तांत ख्यात की भाषा में इस प्रकार लिपिबद्ध है—

"सवत १६६० आसोज सुद १० राव रायसिंह अमरसिंघोत रो जोधपुर माहे जन्म श्री भागेज कछवाहा रो          स० १७०२ राव रायसिंह पातसाह रै चाकर रयो तरै पातसाह ४ पटी पट दीधी—

१ रण, २ धायल, ३ कोलू, ४ उदपुर पछ सवत १७१५ नागोर पायौ ब्यार लाख माहे          ।

रायसिंघ आछी तरवार बजाई सूजो भागो औरगजेब री फतै हुई तर औरगजेब रायसिंघ नै इतरौ दियो हाथी १, हथणी १ मोत्या री माळ १ गुदगुदी १, घाडो १, सिरपाव १          ।

औरग रै न दारा र अजमेर लडाई हुई तरै रायसिंह सपरी हुओ, दारा भागो औरग फतै हुई पछै साढी चार हजार रो मनसब पायो राव सू राजा हुआ ।

पछ १७२७ फागण वद ७ नागोर सू बहादरखा री तावीन मे दिषण नू चालिया मामला पाच सात दिषणियो सू हुआ तठै फतै हुई।

पछ असाढ वद १२ वार सोम घडी १६ पल २० रायसिंह काळ कीधा, कुसो सो भाग मुहणोता नै आयो          ।"

वशावली का अंतिम भाग—

"बहू भटियाणी लाछळदे रावळ कलै री बेटी रामकवर बाई स० १६६८

जैसलमेर रावल भीव ब्याव कियो गोयददास जान गयो थो, १७०६ पोकरण देहुरे आगली मडप करायो पाछ स० १७२४ मथुरा राम कह्यो।" (पत्र-६१

(ई) राव मालदेव आदि जोधपुर राजाओं रै परिवार री विगत –

वंशावली के बाद राव मालदेव और राव चांपा इत्यादि जोधपुर शासकों के वंशजों का विवरण दिया है, जिनमे से कुछ सरदारों के नाम उद्धृत हैं—

| | |
|---|---|
| १ जैतसिंह उदैसिंघोत | २ किसनसिंह उदैसिंघोत |
| ३ जगमाल किसनसिंघोत | ४ भारमल किसनसिंघोत |
| ५ रूपसिंह भारमलोत | ६ हरीसिंह किसनसिंघ |
| ७ जैतमल किसनसिंघोत | ८ जसवंत उदैसिंघोत |
| ९ केसोदास उदैसिंघोत | १० राम मालदेवोत |
| ११ करन रामोत | १२ भाव करणोत |
| १३ राव कला रामोत | १४ जसत कलावत |
| १५ जगनाथ जसवतोत | १६ गोपीनाथ जसवतोत |
| १७ बिसनदास जसवतोत | १८ पूरणमल रामोत |
| १९ भोपत रामोत | २० नारायणदास रामोत |
| २१ माधोसिंह अमरावत | २२ महेसदास रामोत |
| २३ सावलदास महेसोत | २४ अखैराज महेसदासोत |
| २५ सुजाणसिंह अखैराजोत | २६ लखमण महेसदासोत |
| २७ सकतसिंह महेसदासोत | २८ राव रायसिंह चद्रसेणोत |
| २९ उग्रसेन चद्रसेनोत | ३० करमसेन उग्रसेनोत |
| ३१ रामसिंह करमसेनोत | ३२ कुशलसिंह करमसेनोत |
| ३३ कान्हा उग्रसेनोत | ३४ गोइददास कल्याणदासोत |
| ३५ रायमल मालदेवोत | ३६ कल्याणदास रायमलोत |
| ३७ ईसरदास कल्याणदासोत | ३८ नरहरदास ईसरदासोत |
| ३९ बिहारीदास ईसरदासोत | ४० नरसिंहदास कल्याणदासोत |
| ४१ केसरीसिंह नरसिंहदासोत | ४२ माधोदास कल्याणदासोत |
| ४३ कुसलसिंह माधोदासोत | ४४ प्रतापसी रायमलोत |
| ४५ जसतूत प्रतापसो | ४६ देईदास बलिभद्रोत |
| ४७ अखैराज कान्होत | ४८ गोपालदास कान्होत |
| ४९ सुरताण रतनसिंघोत | ५० सादूल रतनसिंघोत |
| ५१ बखरो सादूलोत | ५२ भोजराज मालदेवोत |

| | |
|---|---|
| ५३ सावळदास भोजराजोत | ५४ स्यामसिंह करमसिंघोत |
| ५५ ईसरदास भोजराजोत | ५६ विक्रमादित्य मालदेवोत |
| ५७ अचळदास विक्रमादित्य का | ५८ महेस मालदेवोत |
| ५९ रामदास महसोत | ६० तिलोकसी मालदेवोत |
| ६१ कल्याणदास तिलोकसी | ६२ पृथ्वीराज मालदेवोत |
| ६३ गोपालदास आसदेवोत | ६४ डूगरसी मालदेवोत |
| ६५ लिखमीदास मालदेवोत | ६६ रूपसी मालदेवोत |
| ६७ नरहरदास मानसिंघोत | ६८ राघोदास नरहरदासोत |
| ६९ जसवत राघोदासोत | ७० राजसिंह जसवतोत |
| ७१ वीरमदे बाघावत | ७२ प्रतापसी बाघावत |
| ७३ कैसोदास कलावत | ७४ भोपत कलावत |
| ७५ सीधण बाघावत | आदि। |

इन राठौड सरदारो ने जोधपुर राजघराने अथवा शाही सेवाओ मे भाग लिया उसका विशेष रूप से विवरण दिया है। एक स्थान पर मोटा राजा उदयसिंह द्वारा अपनी पुत्री की शादी शाहजादे सलीम के साथ करने पर रायमल के पुत्र कल्याणदास द्वारा विरोध प्रकट करने का उल्लेख इस प्रकार हुआ है—

"लाहोर पातसाही चाकरी म १६४४ मोटे राजा मानी बाई नू साहजादा साह सलेम नू परणाई तरै कल्याणदास वकियो—कैयो तुरका नू बन बेटी क्यू परणाओ छो हूँ सायजादा नू नै मोटाराजा नू मार नाप सू, पछ ऐ समाचार पातसाह नू मोटे राजा कैया ।" (पत्र–२६)

(ई) चापावता री विगत –

इसमे चापावत राठौडो के मूल पुरुष चापा और उसके वशजो का सक्षिप्त विवरण दिया है।

प्रारम्भ—

१ चापो—चापा ने राव जोधे प्रगने जोधपुर रो गाव कापरडो नै वणाड पटे दीया था। चापो उमर २० री उमर म सीधला सू जग हुवो जठे काम आयो सिंधल राठौड है आसथानजी रै औलाद रा ।"

उदाहरण स्वरूप बखतावरसिंह चापावत का विवरण प्रस्तुत है—

"बषतावरसिंह महाराजा मानसिंहजी रै जालोर जोधपुर रा घेरा री बदगी पोहोतो जैपुर घेरो लगायो तिण सू महाराज मानसिंहजी १८६५ श्रावण सुद ११ परधानगी दीवी नै बधारो दियो ।"

अतिम भाग—

१७—मगलसिघ पाहाकरण मोजूद है। राठोडा री खापा मे चापावतों रा ग्रवल दरजो है। गिरै दरवार हुवै नरै महाराज री निजर निछरावळ पता चापावता री हुवै।" (पत्र-२)

जोधपुर के विभिन्न राठोड राजाओ और सरदारा के इतिहास अध्ययन हेतु ग्रथ उपयोगी है।

यह वहदाकार ग्रथ समय-समय पर अनेक व्यक्तियो के हाथ से लिखा गया है लिखावट साधारण है। ग्र थ पर चमडे का गत्ता चढा हुआ है, पत्र हाथ के बने प्रतीत होते है। बीच-बीच म अनेक पत्र रिक्त पडे है।

## ६ ख्यात वात सग्रह

१ ख्यात बात सग्रह २ जा० क० सग्रह, ३ १५६, ४ २१५×२१ समी० ५ २७२, ६ ११-१४, ७ १६वी शताब्दी का प्रारम्भ ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी देवनागरी, १० यह विविध एतिहासिक वाता, पीढिया आदि का समृद्ध सग्रह है जिनका सम्बन्ध प्रसिद्ध राजपूत शासको व सरदारो के अतिरिक्त मराठा साम ता इत्यादि के ऐतिहासिक तथा काल्पनिक बखान से है। घटनाये क्रमबद्ध नही है। सामा य रूप से यह माना जाता है, "इण वातो मे साच थुडा ने झूठ घणा" ग्रथ के प्रारम्भ मे हास्य सम्बन्धी कुछ दोहे अकित है।

श्री गणेशायनम ॥ अथ दूहा लिख्यते ॥
सगा सगा मिळिया सही, दुरस्त नैमलाह
जाणक कु भठहथिया, ठाना सू ठालाह ॥

ऐतिहासिक कृतियो का विवरण क्रम इस प्रकार है—

१ जालोर रा धणी सोनगरा चहुवाणो री पीढिया –

जालोर के शासक सोनगरा चौहाना की वशावली इस प्रकार अकित है—

| | | |
|---|---|---|
| १ काह्डद | २, मूछालो मालदे | ३ सालो |
| ४ बीकमसी | ५ सगरामसिघ | ६ पातो |
| ७ वगडो वरजाग | ८ जयसिघ | ९ नीबा |
| १० राणो | ११ भैरूरण | १२ सामतसी |
| १३ वलू | १४ जुगतसिघ | १५ दवीदान |
| १६ मालदान | १७ वीरमद | १८ आणदसिंघ |

१९ पदमसिघ हमै चोतलवाणा धणी है।

इस वंशावली के बाद सोनगरा शासकों के बारे में कुछ घटनाएँ दी है जो इस प्रकार है—

"मूछाळा मालदे सु जालोर छूटी          बेटौ सालो साचोर रा धणी रा मालमा परमार ज्यारै परणिया तरै परमारो साचोर रो गाव सेवाडो साला न दियौ। माला रो बेटा वीकमसी कवणद मामा नै मार साचार लीधी सो जुगतसिघ सु छूटी। महाराज अजीतसिंहजी चहुवाणा कना सु साचोर लीधी नै बयालीस (४२) गामा सु साचोर रा परगना रो गाव चीतलवाणो चहुवाणो नै दीधौ।

साला रौ दूजो बेटो हापो सूराचद राणुवा रो भाणेज हुतौ तिण आपरा मामा राणुवा मार सुराचद लीधो।"

जालोर इत्यादि के गाव सासण के रूप म चारणा का दन का उल्लेख है। यथा—

"जालोर रा गाव नरील पडीया सारग नै विहारिया सासण दियौ।

'साचोर रो धणी राव वरजाग मइया सौडा न गाम गामैई सासण दियौ।'

लाळस पचायण जूढिया वाळा न गाव वलू गाम आजोसण सासण दियौ।"

'अ साचोर रा सासण री ख्यात लूणीया हण रै सीमण जगमालजी चीतलवाणा री पीढियो सहित मडाई छ।

इसके बाद कुछ अन्य सासण म दिये जाने वाले गावा का उल्लेख है।

(पत्र-८)

२ परगनों री विगत —

वि० स० १७१८ की जोधपुर मेडता परगन के विभिन्न गावा की उपज का ब्यौरा दिया है तथा महाराजा जसवतसिंह के कुछ परगना व गाव जागीर म मिल उसकी विगत दी है।   (पत्र-४)

३ मडलक गुजरात र पातसाह री बेटी री बात —

लिपिकार ने लिखा है कि यह वार्ता बारट नरहरदास लखावत ने कही।

प्रारम्भ—

'अहमदाबाद र पातसाह री बेटी थटा रा पातसाह नु परणाई थी सा मेहवा र तलवाडै आय उनरी थी          ।"

वार्ता मे लिखा है कि अहमदाबाद के बादशाह ने अपनी पुत्री की शादी थट्टा के बादशाह से की थी, नववधु माग मे जाते समय तिल्वाडे आ ठहरी जगमाल के पुत्र मडलीक उसे उठा अपने घर ले आया। लोगो के फटकारने पर मडलीक ने अलग घर म रखने की व्यवस्था की, फिर वहा से निकाल दी गई गई और वह अपने

पिता के पास पहुँची और वहाँ जहर खाकर मर गई। गुजरात के बादशाह ने विशाल सेना सहित महलीच पर चढ़ाई की महलीच की चाकरी में अरडकमल चूड़ावत रहता था उसने तुरकों का सामना किया और लखे भाटी द्वारा अरडकमल मारा गया, महलीच बादशाह के हाथ नहीं आया, फिर धोखे से महलीच को पकड़कर मरवा दिया। (पत्र-२)

४ वरसिंघ जोधावत की वार्ता –

इस वार्ता में दिया है कि मांडवा के बादशाह का उमराव मलूखां अजमेर के सूबे में रहता था। वह मेड़ते वरसिंह जोधावत पर आक्रमण करने आया तो वरसिंह पीपाड़ फिर कोसाणे आया मलूखां भी पीछे आया यहाँ उसकी लड़ाई सातल तथा सूजा से हुई तथा वह हार कर चला गया फिर वरसिंघ को मलूखां ने धोखे से मरवाया। यह वार्ता नरहरदास ने भडारिया की पुस्तक में से लिखवाई।

५ सींधलां री पीढ़ियाँ –

रायपुर भाद्राजण और कुहेला के सींधल राठौड़ों की पीढ़ियाँ इस प्रकार दी है—

रायपुर

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ अस्थान | २ जापसा | ३ सींधल | ४ उदो | ५ काडू | ६ वाहड़ |
| ७ सतो | ८ लापण | ९ आसल | १० नैणा | ११ करन | १२ वीरम |
| १३ रायमल | १४ पमार | १५ सीहो | १६ सूजो | १७ वीदो | १८ वाघ |

भाद्राजण

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ नैणो | २ करन | ३ अरजन | ४ नारमल |
| ५ सतो | ६ रामो | ७ वीरो | ८ बीसल |
| ९ तजमन | १० तोगो | ११ माडण | |

कुहेला

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ नणो | २ करन | ३ वीरम | ४ सीधण |
| ५ भाडो | ६ जैतो | ७ मालो | ८ रायसिंह |
| ९ जसवंत | १० सुरताण | | |

६ ईसरदास कल्याणदास रो ऐवाल –

इसमें मालदेव के वंशज ईसरदास को बादशाह की ओर से कुछ परगने मिलने का उल्लेख इस प्रकार है—

"राव मालदे रो बेटो रायमल रायमल रा कल्याणदास, ईसरमल, कल्याण दासोत रै पातसाही तरफ सू ए परगना हुता—

१ भिणाय २ केकड़ी ३ माडल
४ भगवतगढ ५ तोडा (अमल नही हुवो)

दिपण परगना श्री पातसाहजी ईसरदास नै दिया—

१ मिलकापुर २ वडनरो ३ पाबूजी पातर (पत्र-१/२)

७ नणसी का वृत्तात –

इसमे नैणसी द्वारा लगान कम करने का उल्लेख इस प्रकार है—

"सवत १७१४ रा जेठ वद १ मुहणोत नैणसी नै देस री पिजमन सूपी तरै लागत छोडी—मोटा गामा वरसालू, उन्हालू दासू साप रा १७ लागता, सो सवत १७१५ सू मोटा गाम कन रु० १० ने छोटा गाम कन रु० ५ लणा ठहराया "

८ पारकर सोढा री जुनी बात –

यह वार्ता नैणसी की ख्यात[1] से मिलती जुलती है ।

प्रारम्भ—

"पारकर छोटी सी भाखरी पर सोढा चवण री करायोडो गढ छै तेरै साढा रा घर छै गढ माहे सपरी ईमारत है एक बावडी है सहर है भाखरी रै हटे वस छै ।"

पारकर के आसपास के गावा की सूची दी है जिसमे पारकर से उसकी दूरी भी लिखी है । तत्पश्चात पारकर साढा की वशावली दी है जो अपूर्ण है ।

१ राणा वैरमल २ राणो भाखर ३ राणो गागा
४ राणो अपौ ५, राणो माणकराव ५ राणा देयो

आदि ।

पारकर के आसपास के पहाडो, नदियो तथा कुछ गावा मे होने वाली फसलो का विवरण दिया है । बाडमेर से दूर २५ कोस पर एक छोहटण नगर का उल्लेख है जिसके निचे २३५ गावा का होना लिखा है । इस पर पहले चौहाना का अधिकार था । जगमाल के पुत्र मडनक ने चौहाना से हस्तगत किया । यह वत्तात नैणसी की ख्यात मे नही दिया है । (पत्र–२)

९ सिरोही री ख्यात –

इसमे सिरोही के देवडा शासक रायसिंह, दूदा, उदयसिंह, मानसिंह, राव सुरताण, राजसिंह, अखेराज इत्यादि का वृत्तात दिया है ।

---

१ ख्यात भाग प्रथम, पृ० ३६८ रा० प्रा० वि० प्र० जोधपुर ।

प्रारम्भ—

"राव रायसिंह असेगजात भीनमाल माराणा, दवडा पृथ्वीराज र हाथ रो तिण सू रायसिंह मूग्रो, रायसिंघ र बेटो उदैसिंघ वरस २ रो थो, रायसिंह मारोणा तरै रायसिंह रजपूतो न कैयो—म्हारा बेटा नान्हा है, वरतो इण सू रपवालोज नहीं सो थे टीको म्हारा भाई दूदा नै देजो ।

इसमें वर्णित है कि दूदा जल्दी ही मर गया उसके बाद उदयसिंह गद्दी पर बैठा और दूदा के पुत्र मानसिंह को लोहियाणा की जागीर दे दी, फिर उदयसिंह ने मानसिंह से लोहियाणा छीन लिया तो मानसिंह उदयपुर राणा के यहाँ चला गया। शीतला रोग से उदयसिंह का देहान्त होने पर मानसिंह सिरोही का शासक बना। यहाँ इतना ही विवरण दिया है फिर अन्य कृतियों के बाद फिर से मानसिंह का वृत्तान्त दिया है। उसमें उसके द्वारा कोलियों पर सेना भेजकर २२ थानों पर अधिकार करने का उल्लेख है, जिसमें १० थानों के नाम दिये हैं। तत्पश्चात् मानसिंह द्वारा अपने प्रधान पचायण को विष देकर मारने पर पचायण के भतीजे कल्ला द्वारा मानसिंह की हत्या करने का उल्लेख है।

१० राव सुरताण का वृत्तान्त –

मानसिंह के बाद अल्प आयु में राव सुरताण के उत्तराधिकारी होने, महाराव शिवभाण के भाई सज्जा के वंशज बीजा के हाथ राजसत्ता होने, महाराणा प्रताप के भाई जगमाल जो सिरोही राव मानसिंह का दामाद था उसको अकबर द्वारा आधी सिरोही का हक देने, फिर जगमाल द्वारा राव सुरताण देवड़ा को सिरोही से खदेड़ने व दताणी के युद्ध में जगमाल व रायसिंह (जोधपुर राव चन्द्रसेन का पुत्र) के मारे जाने तथा सुरताण का सिरोही पर पूर्ण रूप से अधिकार होने का वृत्तान्त दिया है।

घटनाएँ नैणसी की ख्यात से मिलती जुलती है। राव सुरताण की मा से सबंधित एक नवीन वार्ता उल्लेखनीय है—

"पहली सुरताण री मा री डोळो बीकानेरिया राठौड नवनगर ले जावता था, नवा नगरा रा धणी बाम्हणिया नू परणावण साह, सो गाम महाड डेरा कियौ हुतौ तरै बाम्हणियो मूआ री खबर आई तरै राठौडी कयो हू बळसू तरै साथे आदमी हुता ज्यां कैयो तू कुंआरी छैं थाने बाळसू नही कुंआरी नैं सत करणो वरजियो ■ पछै रजपूता देवडा भाण नैं आ परणाई पछै भाण र इण राठौडी रै पेट बेटो सुरताण जनमियो।"

राव सुरताण के पुत्र राजसिंह, राजसिंह के पुत्र असेराज व असेराज के पुत्र उदयसिंह का वतात दिया है जो नैणसी की ख्यात के समरूप प्रतीत होता है ।

(पत्र–२०)

११ महाराजा जसवर्तसिंह का वृतात –

धरमाट के युद्ध म जसवर्तसिंह की ओर स काम आये कुछ व्यक्तिया के परिवारा का शाही पट्टे इनायत हुए उसस सबधित कुछ पत्रा की जानकारी इस प्रकार दी है—

१ ' कागल उकील मनोहरदास रो आयो पातसाही उमराव काम आया तिणा रा बेटा नू मुनसब दियो पातसाही तिणरो

१ राव भावसिंघ मत्रमालोत तीन हजारी जात तीन हजार असवार बूंदी रा धणी हाडा ।

१ मानसिंध रूपसिंघोत आठ हजारी जात आठ सा सवार किशनगढ तथा रूपनगर रा ।

१ गौड     सिवरामोत एक हजारी जात हजार असवार

१ राठौड सरसीध रामसिंघोत हजारी जात हजार असवार

२ "कागद मू० सुदरदास पचाली वसरीसिंघ रा आयो तिण म लिखियो उजेण रो राड म काम आया तिणा रा भाई भतीजा न पट्टो बगसियो छो तिणरी लिपाई लिजो मती श्री महाराजजी रो हुक्म छै ।'

३ भण्डारी लालचन्द रा कागद आया साढ ८८ सोउे ने दे लोधी १३ कीटणाव सू ४० जाणियाण सू ३५ लालण सू ।'

आग पोकरण के भाटिया पर चढाई करन हतु मुहणोत नैणसी के साथ भेजे गये करीब ९२ योद्धाआ की सूची देकर युद्ध का हाल लिया है ।

अन्त मे जोधपुर के अन्य शासका व उनक वशजो का सक्षिप्त विवरण दिया है जो क्रमबद्ध नही है ।    (पत्र–१८)

१२ उदयपुर री बाता –

इसमे हरमाडा (हाजीखा व उदयसिंह क बीच) हल्दी घाटी (मानसिंह व प्रताप क बीच) तथा खावर और सागा के बीच लडे गय युद्धो म मारे गये उदयपुर पक्ष के योद्धाओं की सूची दी है ।    (पत्र–४)

१३ शिवाजी सभाजी री बाता –

इसम शिवाजी व उसके वशजा स सबधित ऐतिहासिक घटनायें फुटकर नोट के रूप मे अंकित है ।

प्रारम्भ—

शिवाजी रे बेटो सभाजी ज्या थोडो राज कियो पछै औरगजेब सभाजी न पकड मार नाखियो। सभाजी रो बेटो साहूजी बडो प्रतापीक साहू रे बटा नाया थो ।'

शिवाजी साहू तथा अन्य अधिकारिया की मोहरो की प्रतिलिपिया इस प्रकार अकित है।

सिवाजी महाराज री मोहर रो नकसो ॥श्लोक॥

प्रतिप चद्ररेषवर्धिस्नू विश्व वदित
महा मृनो सिवस्ते सो मुद्रा भद्रा विराजते

साहू रा प्रतिनिधि श्रीपतिराव री मोहर रा नकसो—

श्री प्राथादि पुरस श्री राजासाहू छत्रपति स्वामी कृपानिधि
तस्य श्री निवास परसरामा पडित प्रतिनिधि

राजा साहू री माहर रा नकसो ॥ श्लोक ॥

वर्धिस्नो विक्रमो विस्नू सा मूर्ति रविवामनी।
सभू सूनार सोभद्रा सिवराजस्य राजपतै।

साहू रो असलन नाम सिवो थो सो औरग सिवा रो नाम न लेव जद साहू बाजियो।

सेनापति री मोहर—

श्री राज साहू छत्रपती जसवतराव दाभाडा सेनापति

राम राज री मोहर—

सभू गोरी वर प्राप्त, राज्य साम्राज्य सपदा।
सिव भूनोर सामुद्रा राम रामस्य राज्यते ॥

पेसवा प्रधाना री मोहर पानघटी गोल

श्री राजा साहू नरपति हृष निधान।
बालाजी वाजेराव मुख्य प्रधान ॥ (पत्र-५)

बाकीदास की ख्यात की भाति फुटकर नोट के रूप म अनेक ऐतिहासिक पुरुषा से सम्बन्धित वार्तें भी सग्रहीत हैं जो क्रमबद्ध नही होने से इनका विवरण प्रस्तुत करना सम्भव नही है। ग्रथ के मध्य भाग मे ईरान व रूस की भी वार्ताएँ दी हैं। इसके अतिरिक्त कवित्त, दोहे कुण्डलिया भी लिपिबद्ध की गई हैं।

ग्रथ एक से अधिक व्यक्तिया के हाथ से लिखा गया है, लिखावट साधारण है, कागज हाथ के बने हुए है ग्रथ पर चमडे का गत्ता मढा हुआ है, ग्रत के कुछ पत्र रिक्त पडे है।

## ७ राठौडों री ख्यात ग्रर वशावली

१ राठौडा री ख्यात अर वशावली, २ जो० क० सग्रह ३ ५५, ४ ६४×२६ सेमी०, ५ १८२, ६ २८३० ७ १६वी शताब्दी का मध्य, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी, देवनागरी १० विवरण क्रम इस प्रकार है—

**१ राठौडो री ख्यात –**

प्रारम्भ मे जोधपुर के सस्थापक राव जोधा से राव गागा तक के शासको का हाल दिया है, ग्रथाक १५४, क० स० से मिलता जुलता है।

प्रारम्भ—

'राव जोधा वडा ग्रायडसिध रजपूत, गई भोम री वाहरु हुवो, असख्य *प्रवाडा किया, वैर वाहरु हुवो, जतवादी हुवा ग्रादि।*

**२ राठौडो री वशावली –**

ग्रादिनारायण से राव सीह तक वशावली देकर राव मालदेव तक के राठौड शासको का विस्तृत विवरण दिया है। राव मालदेव का हाल अधिक विस्तार से दिया गया है। विवरण ग्रथाक १५४, क० स० से मिलता जुलता है।

**३ उदावतों री विगत –**

अन्तिम भाग मे उदावत राठौड सरदारा की मुख्य उपलब्धिया, पट्टे के गाव ग्रादि का विवरण दिया है।

**४ मालदेव र परवार री विगत –**

राव मालदव के पुत्रों व उनकी सतति इत्यादि का ग्रलग से विवरण किसी ग्रन्य व्यक्ति के हाथ से सुन्दर लिपि मे लिखा गया है।

**५ मेडतियो री विगत –**

इसमे राव दूदा के वशजा का सक्षिप्त विवरण (घसीट लिपि मे) दिया है।

मूल ग्रथ एक ही व्यक्ति के हाथ से लिखा गया है। उपर चमडे का गत्ता चढा हुग्रा है।

राठौड राजाओ एव सरदारा के इतिहास अध्ययन हेतु उपयोगी है।

इस प्रकार की वशावलियाँ मारवाड की ख्यात का ग्राधार रही है।

जोगो वरसलोत वडो हुओ, जिण राव जोध जाधपुर बैठा थका चौगान कह्या था सादिया ली गाव जोधा एक दिन पूछीयो—जोगा थार गाय भस कितरी एक मिळे छै, तर इण कह्यो—म्हार माणको तरवार मिळ छ। पछ राव जोध कह्यो—हूता थार माणको मिळ तरै म्हानू पियार छ इण कितराईक दिन पाडा घाल न असवार ५०० करन साडा ली न राव जोधा नू असवार २ मल्ह न कह्यो माणको आज मिळ छ।" (पत्र-११)

१२ राठोड राजधर चूडावत रो परवार –

चूडा क पुत्र राजधर के वंशजो की नामावली दी है। पीढियें इस प्रकार अंकित है—

| | |
|---|---|
| १ राव चूडो वीरमोत | २ राजधर चूडावत |
| ३ उदसिंघ राजधर रो | ४ सुरजन उदैसिंघोत |
| ५ लषणो सुरजन रो | ६ किसनो लषणा रो |
| ७ नागो किसनावत | ७ वाघा नागा रो |
| ९ हाथी वाघावत | १० सूरो हाथी रो |
| ११ जसा सूरा रो | १२ लालो जसा रो |
| १३ दूहड जसावत | (पत्र-१/२) |

माला सलखावत रो परिवार –

राव सलखा क पुत्र मल्लीनाथ के वशजो का विवरण दिया है जो क्रमबद्ध नही है।

१ जगमाल के पुत्र भारमल का वृत्तांत –

अंकित है कि भारमल अपने पिता जगमाल द्वारा मारा गया।

'१२ भारमल जगमाल रो, भारमल नू बाप जगमाल होज मारियो। भारमल दातार थो सू चारण जगमाल नू कह्यो भारमल रो बाप तिण मारियो नर चारण कहे—

पूत पियार मातलोक भी पूत पियारे।
पूता कारण ताडीयो अबर हू तारे॥

गोवाणचा राठोड—

हू पो राव माला रो जिण रा गोवाणचा राठोड कहीज।

फलसू डिया राठोड—

उदसी मालाउत जिणरा फलसू डिया राठोड कहीजै।

कुसुमलीया राठोड—

ग्रडवाल मालावत जिणरा कुसुमलीमा राठोड कहीजै ।

२ मल्लीनाथ के पुत्र जगपाल का वृत्तात –

जगपाल मालाउत जगपाल न चद्रावत देवडी नै वजक न लूठो जतमलोत रावल माल अलावदीन पातसाह र ग्राळ रापीया छ । पछै पातसाह या नू कलमो भणायो । तठा पछला जगमाल रा पट रा पठोण छ । घाघरीया राठोड तिक जगपाल रा पोत्रा चाडा नराउत फलोदी रै गाव घाघर वसीयो तठा था घाघरीया कहीजै ।' (पत्र–२०)

जतमाल सलपावत री परवार –

राव सलखा के पुत्र जैतमल व उसक वशजा का विवरण दिया है । इसक वशज जतमलोत कहलाय ।

प्रारम्भ—

जैतमल सलपावत राव मलाजी न जतमालजा सगा भाई पडिहारा रा भाणेज । रावळ माले महव थके सिवाणो जतमाल नू द सिवाणे वासीया, पछै जगमाल मालाउत जैतमाल नू चूक कर मारियो ।"

पीढियें इस प्रकार अंकित है—

| | |
|---|---|
| ११ हापो जैतमालोत | १२ हरभू हापावत |
| १३ भादो हरभू रो | १४ राजा भादावत |
| १५ पातल राजा रो | १६ दासो पातलोत |
| १६ भापरसी दासाउत | १८ केसोदास भापरसोत |
| १८ कल्याणदास भापरसोत | १९ वाघ केसोदासोत |

१ दासा पातलोत का वृत्तात –

१६ दासो पातलात राव मालदेजी र दासाजी र पट साचोर थी, पछै पहला ही दासोजी जाय अकबर पातसाहजी नू मिळीया । पातसाह रा दरसण हुय रहा पछ पातसाह साचोर नै कालू मडता री दी ।"

२ भापरसी दासाउत का वृत्तात –

'१७ भापरसी दासाउत पातसाहजी साचोर कालू वरकरार रापी ली छ १६५६ दक्षिण माह राम कयो ।"

३ केसोदास माखरसोत का वृत्तात –

"१८ केसोदास भापरसोत स० १६६४ लाबी परवा री पछै सिराणो ।"

४ कल्याणदास मासरसोत का वृत्तात –

"१८ कल्याणदास भापरसात स० १६६४ पाचपदरो भाद्राजण री पहिला स० १६५६ कु डल सिवाणा री दीया थो स० १६७५ भाडोला भाद्राजण री स० १६८४ पादू सिवाणा री सु स० १६८७ गाव ग्रोछर । दषिण माहे राम कयो, रावल जगमाल पछ बीज दिन ।"

५ रावत उदा का हडदे का वृत्तात –

जैतमाल का वजल, वजल का का हडद तथा का हड का रावत उदा द्वारा मडता का गाव गगडाणा उसान इत्यादि का विवरण इस प्रकार दिया है—

"१३ रावत उदा का हडद री उदै सिवाणा था आया नै पहिला ही गाव गगडाणो मडता री वसायो तद मडतो सूनो थो। पछ उदा री उठै जोरो हुम्रो फलोदी नागौर लार थी सु उद मडता लार की । तद मडतावटो माह सापला रजपूत रहै नै जतारण तद सीधला री जारी सीवल पीदान नरसिघोत वडो ठाकुर ।

दूदो जोदावत आय मेडतो वसायो तरै उद आगे हुय या रा हुाडा कीया ।'

६ अखेराज भदावत का वृत्तात –

उदा का मोकल, मोकल का भदा, भद का अखराज जिसका विवरण इस प्रकार दिया है —

'१६ अखेराज भदाउत वडा रजपूत हुओ जैमलजी रै अपराजजी र पट लाबीया पालडी नतडो घोलराव अपुवस, मुगदडो वडो था पछै राव मालदेजी कन परधीन मेलीया था सु प्रिथीराजजी दप न कह्यो जमला र अपराज कहीजै सु म्रो भीव सु म्रतरो साभल न अपराजजी रीसकर न उठीया सु उठतै गळा माह पोतियो थो सू काटकीयो सु पोतिया रा आगुल रा टुकडा हुय न उडाया न प्रिथीराजजी नू कह्यो म ग्रोहीज भीव छा हम थे वगा पधारजो । पछ राव मालदेजी स १६१० जमलजी उपर मडते गया तठै प्रिथीराजजी नै अपैराजजी न बेउ ठाकुर काम आया ।" (पत्र–१६)

सुहड र परवार री विगत –

सलखा क पौत्र सोभित क पुत्र सुहड तथा उसके वशजा पूवजो इत्यादि का वत्तात है ।

१ सोभित सलखावत का वत्तात –

"१० सोभित सलखावत सोभित नै राव वीरमजी सगा भाई सोढा रा

भाणेज पछै व्याही नू राव माल महेवा परा काढिया पछ सोभित तौ विछ हिज रह्यौ पोकरण र मढलै गाडा छोडीया नै विरम विठुडै गयौ।"

२ सुहड सोभित का वृत्तात –

'११ सुहड सोभित रो जिण रा सुहड राठोड कहीज सुहडा रौ वसणा गाव मढलौ पोकरण रो है।"

छाडा री परिवार

१ का हडदे छाडावत का वृत्तात –

'६ का हडे छाडावत सलषाजी रौ भाई महवे का हडदे ठाकुर हुतौ तरै सलषाजी न परा कढीया मु सलषाजी जाय गापडी गाव सिवाणा रौ रह्या, पछै सलषाजी रै ४ बेटा हुग्रा।'

२ त्रिभुवनजी का वृत्तात –

'१० त्रिभाणसी का हद रौ[1] त्रिभाणसी रावल मालारा हीडा कीया चहुवाण मालद मु छाळै अलावदी पातसाह ग्राग घाल घाली—जु माला र बर बेटी बहुत फुठरी छै, तिण उपर पातसाह रा लिषिया ग्राया तर त्रिभाणजी नडुल जाय न सोनगरा री वहु बेटी हीचोले हीचली उपाड न घोडा री वल चढाय न ग्रलाउद्दीन पातसाह कन ले गयौ पछ माल्द चहुग्राण नू षबर हुई—ग्र तौ ग्रापाणीज बहु बटी आणी पछ मालद पिसाणै पडीयो तर त्रिभाणजी उवानू वेम पहिराय न सगलिया नू पाछी घरे पहुतो कीवी।"

सुहड राठोडो की पीढिये इस प्रकार ग्रन्ति है—

| | |
|---|---|
| १० सोभित सलषावत | ११ सुहड सोभित |
| १२ सुना सुहड रो | १३ विजराबत सुनावत |
| १४ आल्हण विजराओत | १५ सोहा ग्रल्हण रौ |
| १६ नेरु सोहावत | १७ जमल भैरूदासोत |
| १८ वीरम जमलोत | १९ दुदो वीरमोत ।" (पत्र-९) |

वठवासिया उदावतों री परिवार –

त्रिभावनसी के पुत्र उदा जो कि वैठवास आकर वसे इसलिये वठवासिया उदावत कहलाय इसके वशजो का विवरण दिया है।

---

१ त्रिभुवनसी कान्हडदे का पुत्र नहीं वरन भाई था देखें वाकीदास ख्यात पृ० ४

पीढियें इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| ९ उदो त्रिभाणसी | १० विजो उदावत |

११ वीरम बीजावत (राव जोधाजी रै बीकानेर रा गांव सउवा था अठ आय न वैठ वासैवगियो)

| | |
|---|---|
| १२ जैतसी वीरमरोत | १३ लूणो जैतसी |
| १४ भगवान लूणावत | १५ आसो भगवानोत |

तिलोकसी वरजांग —

उदा का वरजांग वरजांग का तिलकसी

'११ तिलकसी वरजांगोत राव मालदेजी रै नडूल र थाण रहतो ।

(पत्र—६)

फिटक राठौड —

राव रायमल का कल्हण, कल्हण का थाथी तथा थाथी का फिटक इसके वंशज फिटक राठौड कहलाये। इसके वंशजों की केवल नामावली दी है।

(पत्र—१)

सूडा राठौड —

रायपाल के पुत्र सूडा के वंशज सूडा राठौड कहलाये उनके वंशजों की विगत दी है, वंशावली इस प्रकार अंकित है—

५ सूडा रायपाल जिण रा सूडा राठौड कहीज

| | |
|---|---|
| ६ उदैभाण सूडा रो | ७ सांगो उदभाण रो |
| ८ तोलो सांगावत | ९ कवरसी तोलावत |
| १० गैमल कवरसी रो | ११ उदा गैमल रो |
| १२ पतो उदावत | १३ समर पतावत |
| १४ कूंपो समर रो | १५ जमल कूंपा रो |

फिर इनमें से कुछ विशिष्ट व्यक्तियों की मुख्य उपलब्धियां आदि का विवरण दिया है, सांगा के पुत्र तोला का विवरण प्रस्तुत है—

तोला सांगावत का वृत्तांत —

"८ तोलो सांगावत, तोलो सूडो जिण गांव तोलीसर कोट करायो धणी सपत रो धणी थो सलपाजी रो तोलो मासीयाई भाई सलपाजी सिवाणा री गोपडी रहे सलपा र बहू हेक पडिहारी हेक साढी सु त्यांनू आधीन न सुवावड जोगो क्यू

भाणेज पछ व्याही नू राव माल महवा परा काढ़िया पछ सोभित तो विछ हिज रह्यो पोकरण र मदलै गाडा छाडीया नै विरम विठुड गयो।"

२ सुहड सोभित का वृत्तांत –

'११ सुहड सोभित गो जिण रा सुहड राठोड वहीज सुहडा रो वसणो गाव मड्लो पोकरण रो है।"

छाडा रो परिवार

१ काहडदे छाडावत का वृत्तांत –

६ का हडे छाडावत सलपाजी रो भाइ महव का हडदे ठाकुर हुतो तर सलपाजी नै परा कढीया सु सलपाजी जाय गापडी गाव सिवाणा रो रह्या, पछै सलपाजी र ४ बटा हुआ।

२ त्रिभुवनजी का वृत्तांत –

१० त्रिभाणसी काहदे रो[1] त्रिभाणसी रावल मालारा हीडा कीया चहुवाण मालदे सु छाळ अलावदी पातसाह आग घात घाली—जु माला र वर वेटी बहुत पुठरी छ तिण उपर पातसाह रा लिपिया आया तरै त्रिभाणजी नडुल जाय न सोनगरा री वहु वेटी हीचोले हीचली उपाड न घोडा री बैल चढाय न अलाउद्दीन पातसाह कनै ले गयो पछ मालदे चहुआण नू पवर हुई—अ तौ आपाणीज बहु वेटो आणी, पछ मालदे विसाणँ पडीयो, तर त्रिभाणजी उवानू वस पहिराय न सगलिया नू पाछो घरे पहुतो कीवी।"

सुहड राठोडा की पीढियें इस प्रकार अंकित है—

११ सुहड सोभित
१० सोभित सलपावत
१३ विजरावत लूभावत
१२ लुभी सुहड रो
१५ सीहा अल्हण रो
१४ आल्हण विजराजोत
१७ जमल मरूदासोत
१६ मेघ सीहावत
१६ दुदो वीरमोत ।" (पत्र-६)
१८ वीरम जैमलोत

वठवासिया उदावतो रो परिवार –

त्रिभावनसी के पुत्र उदा जो कि वठवासे आकर वसे इसलिये वठवासिया उदावत कहलाये इसके वंशजो का विवरण दिया है।

---

[1] त्रिभुवनसी कान्हडदे का पुत्र नही वरन् भाई था, देखें बांकीदास ख्यात पृ० ४

पीढियें इस प्रकार है—

९ उदो त्रिभाणमो १० विजो उदावत

११ वीरम वीजावत (राव जाधाजी रैं बीकानेर रा गाव सउवा था अठ आय न वठ वासवमियो)

१२ जैतसी वीरमरेत १३ लूणा जतसी

१४ भगवान लूणावत १५ ग्रासो भगवानोत

तिलोकसी वरजाग –

उदा का वरजाग वरजाग का तिलक्सी

'११ तिल्वसी वरजागान राव मालदजी रैं नडूल र थाण रहता

(पत्र–६)

फिटक राठौड –

राव रायमल का केल्हण, कल्हण का थाथी तथा थाथी का फिटक इसक वशज फिटक राठौड कहलाये। इसक वशजो की केवल नामावली दी है।

(पत्र–१)

सूडा राठौड –

रायपाल के पुत्र सूडा क वशज सूडा राठौड कहलाय उनके वशजो की विगत दी है, वशावली इस प्रकार अकित है—

५ सूडा रायपाल जिण रा सूडा राठौड कहीज

६ उदभाण सूडा रो ७ सागा उदैभाण रो

८ तोलो सागावत ९ कवरसी तोलावत

१० गमल कवरमी रो ११ उदो गैमल रो

१२ पतो उदावत १३ समर पतावत

१४ कूपो समर रो १५ जमल कूपा रो

फिर इनम म कुछ विशिष्ट व्यक्तियो की मुख्य उपलब्धिया आदि का विवरण दिया है, सागा क पुत्र तोला का विवरण प्रस्तुत है—

तोला सागावत का वसात –

"८ तोले सागावत, तालो सूडो जिण गाव तालीसर कोट करायो धणी सपत रो धणी थो मलपाजी री तोलो मामोयाइ भाई सलपाजी खिवाणा री गोपडी रह मलपा र वहू हुक पडिहारी हुक सोढी सु त्यानू आधीन न सुवावड जोगो क्यू

नही तर ताला ग था धाय ले गया तिण धा रावल मालोजी न वीरमजी जाया ।"

राव धूहड़ रो परिवार –

१ वाड़पेना राठोड़ –

धूहड़ पे पुत्र जोगा के वंशजो का हाल दिया है ये वाड़पना के राठोड़ कहलाय इससे संबंधित एक किस्सा दिया है—

जोइत र ताणमताणा सीरप थी नलू णो मस थी न वाडपो कुतरो (कुत्ता) थो, सु जोगाइत वाडपा कुतरो लाप पराजीया माह साह र अडाणा राय मायो थो, पछ साह र चार पैठा तरै वाडपो जागीयो चार पकडीया ब्यार लाप परोजिया रो विस जातो रह्यो तर साह वाडपानू सीप दी मैं जोगाइत नू चीर (चिटठी) लिप वाडपा रै गळै बाधी जुई सोप दी छैं, सु पेरोजी लन जोगाइत वाडपा नू छुडावण हालीयो सू आगे वाडपा साम्हो आयो, जोगाइत रिसायन कैयो साम द्रोह म्हारो बोल गमीयो, इतरो साभळ वाडपो मुओ जोगाइत चीठी वाची घणा ही पिछतायो नै त्या होज परोजीया रो वाडपा रै नाप तलाव करायो सू वाडपो तलाव महेवा पर वाहडमर दिसा छ, उठै बस सु वाडपचारा राठोड कहीजै ।'

२ कटारमल का वृत्तान्त (वहड़ राठोड़) –

राव धूहड का वेहड व वहड का कटारमल का विवरण इस प्रकार दिया है—

४ कटारमल वेहड धूहड रो वेहड कटारी माथ बाधयी, तिण कटारमल कहीजतो जिण रा वेहड राठोड कहीज ।"

३ पेथड़ राठोड़ –

धूहड के पुत्र पेथल (पीतल) के वंशज पेथड राठोड कहलाये—

'४ पथड धूहड रो पेथड रा तिर्के पेथड राठोड कहीजे ।"

(पत्र–१२)

उहड़ राठोडो रो परवार –

राव आस्थान के पौत्र व जोप के पुत्र उहड के वंशजो की विगत दी है । पीढियें इस प्रकार है—

३ जोपसा आस्थान रो ४ उहड जोपसा रो

५ अरसी उहड रो—वरी म्हूबीया तठ आ चहुआणो नैं मारिया, तठै लोह २० लागा पछ घाव फाट मुओ, वेटो नहीं

| | |
|---|---|
| ५ महाणसी उहड रो | ६ विजसी महाहणसी रो |
| ७ अर्जसो विजैसी रो | ८ धारड अजसी रो |
| ६ तोलो धारड रो—गाय एक नित देतो | |
| ६ मानदे धारड रो | १० दवसी तोला रो |
| ११ पहथ देवसी रो | ११ मुहडपाल तोला रो |
| १२ माडण मुहडपाल रो | १३ दवसी माडणोत |
| १४ परहथ देवसी | १५ काजो परहथ रो |
| १६ भाण काजावत | १६ नतसी कजावत |
| १७ जमल नतसी | १८ गोपालदास जमलोत |
| १६ भोपत गोपालदासोत | २० गोइददास भोपतोत |
| २१ केसोदास गोइददासोत | |

१ भाण कजावत का वृत्तात –

"१६ भाण काजावत नू राव गागो पहिला ही बावळली कोढणा री पटो दीयौ पछै सगळा कोढणा रो राव मालदेवजी दीयो भाण प्रधानगी माहे थो पछ भाणजी घात घाल नैं रावा कना सू कानो नैं भदो पचाइणोत बीडा माहै विस दे मराया था पछ सूर पातसाह आव न रावजी सोजत पधारिया नैं साथ भेळो हो सु उठ भाण आयो नही तरै रावजी कहयो—भाई भाण उहड अजे क्यू न (आ)यौ तरै जतोजी घात घाली पछै रावजी जगमाल ऊहड नू कहयौ—तू भाण नू मारा पछ भाण आयो सू सोजत री पाल चढता नू जगमाल कूबीओ मारीयो भाण नू ।"

२ नतसो कजावत –

"१६ नतसी काजावत राव मालदेजी कोढाणो किसना भाणोत कना सू लेने नतसी नू दीयो ।

३ जमल नतसी का वृत्तात –

"१७ जमल नैंतसी रो कोढणो जमलजी नू दीयो न नतसी पछै तुरकाणै गोपालदास नैं मुरताण नतसोत तुरकानू मिळ काढण होज रहया न जेमलजी राव चद्रसेनजी साथ विपा म था सू स १६३६ श्रावण वद ११ सवराड सदा सू वेढ की तठै काम श्राया ।"

४ गोपालदास जमलोत का वृत्तात –

"१८ गोपालदास जैंमलोत स० १६४० कोढणो गोपालदास रामा नू दीयो पछ जोधपुर रा गढ उपर रहता सू स० १६५५ जैंसलमेर था रावळ भीव रै भाई कल्याणमल आय कोढण मारीयो तरै गोपालदासजी जोधपुर चढीया जाय

गागा रै भाटीया सू वढ़ की तठ काम आया पहेला उरजन गोपालदासोत न भोपत भाटीया री वित लाया था तिण वैर भाटी आया ।"

५ गोईदास भोपतोत का वृत्तान्त –

२० गोइदास भोपतोत स० १६७३ छासेलाई कोढाणा री स० १६८५ पाचपदरौ सिवाणा री स० १६८ , छाड माहबतखा र वसीयौ पछ मोहबतखा मुग्रो तरै १६६४ पछै राव अमरसिंघजी रै वसीयो ।"

६ उरजन गोपालदासोत का वृत्तान्त –

"१६ उरजन गोपालदासोत किसनसिंघजी (दूधोडके) रौ चाकर थो पछै गोपालदासजी काम आया तरै स० १६२६ कोढाणा तीजा हैसा सू वाघावास री पटौ दीयौ पछै स० १६७६ रु० ४०००) पसकसी रा कर कोढाणौ लीयौ ।"

७ सुन्दरदास उरजनोत –

"२० सुन्दरदास उरजन री स० १६६४ वाघावास री पटो थो १६६५ छासेलाई वसी नू दीवी ।"

जैतमाल जैमलोत माडण गोपालदासोत सुरताण नेतसीत, मोकल परहथोत, हरदास मोकलोत जगमाल नीबावत, मानसिंह महेसोत इत्यादि उहड राठौडो पर भी ऐतिहासिक टिप्पणियें अंकित है। (पत्र–१४)

सींधल राठौड री परवार –

आस्थान के पौत्र व जोप के पुत्र सीधल व उसके वशजो का विवरण लिपिबद्ध है, इसके वशज सीधल राठोड कहलाये।

प्रारम्भ—

सीधल नै उहड सगा भाई कवरीया जपाल री बहिन गागी रा बेटा जाळोर रै बालावाडै रहता पछै उठै जलन्धरजी आया मिळिया ठकुराई हुई तरै उठा था न सीधल भाद्राजण रै धूमडै भाखर आया रह्यौ भाद्राजण वसाय न उहड आय कोढणा री भाखरी कोढणा वसायो सु स० १६६६ रा मालदेजी भाद्रजण बीरा सीधल कने ली ।'

पीढियें इस प्रकार हैं—

| | |
|---|---|
| ५ मासल सीधल रो | ६ नणो मासल रो |
| ७ भीव नणावत | ८ करण भींवोत |
| ९ उरजन करणोत | १० भारमल उरजनोत |
| ११ सता भारमलोत | १२ मेघा सतावत |

१३ मूजो मेघावत १४ रतनो मूजावत
१५ भदो रतनावत १६ अचलो भदावत
१७ सादुल अचलावत

इसमें महाजल जसावत, रावत कलावत, सीहो पत्तारोत इत्यादि सीधल राठोड़ा का भी विवरण दिया है। (पत्र–५)

जोलू राठौर री परवार –

इसमे जोप का पुत्र जालू के वशज जोलू राठौड कहलाये उनका विवरण दिया है।

राठौड सरदारा की विभिन्न खापा के मूल पुरुषा तथा उनकी सतति इत्यादि की जानकारी के लिये सामग्री बहुत उपयोगी है।

ग्रथ एक ही व्यक्ति द्वारा मोटे अक्षरा मे लिखा गया है। ऊपर चमडे का गत्ता चढा हुआ है। अ त म काफी पत्र रिक्त पडे हैं।

## ३२ पोकरण तथा पटा रा गाव उपर मुकदमा री विगत

१ पोकरण तथा पटा रा गाव उपर मुकदमा री विगत, २ पो०ह्रा०सग्रह, ३ १६, ४ ३६.५×१६.७ समी०, ५ १, ६ २४, ७ वि० स० १९३४, ई० सन् १८७७, ८ अपात, ९ राजस्थानी, देवनागरी १० इस परवाने म पोकरन परगन के मुलजिमो स जुरमाने के रुपये वसूल करने का निर्देश है। विगत से पता चलता है कि अजटी पचायत की ओर से पशुधन आदि की चोरियो के फैसल पर सरकारी कोष से तत्काल रुपय अदालत मे जमा करा दिये जाते थे, फिर अपराधी से रुपये मय ब्याज से जागीरदारो के मारफत वसूल किये जाते थे।

'उजल श्री नाथुदानजी फजूलाया लिखावत जूहार वाचसो। तथा पोकरण पास उप्र तथा पटा रा गावा उप्र मुकदमा इण माफक है तीण री वीगत—

१ गाव गुढा उप्र जसलमर रा राज री साड १ तोडीयो १ गाव लाठी सु दोय वरस पेली चोरीयो गयो सु गुढा रा सेरा सु थारा टोळा मे चावा हुवा सु दीग्रा नही तीण री मुकदमो थारे गाव उप्र अजटी पचायत सु साबत होय रुपया ९०) री डीगरी हुय मुदे उने सीरदारी षजाना सु दोरीजो या सु ब्याज सुधा लावजो।

२ पोकरण पास उप्र जैसलमेर इलाक रा वेड गाव रा जागीरदार आद्दान मुक्नसिंघ रा ऊट २ असबाब रोकड सुधा पहोकरण री वगसीयो चापावत नैं गुमटीओ अरजन सीपाई पादु फरीद पास पोकरण मे रेण वाळा पोस लीया ने

भ्राईदान नै दोनू ऊटा र तरवारा सु घायल कीया तीणरो मुकदमा भ्रजटी री पचायत सु थारे उग्र साबत होय रुपया १७८) री डीगरी हुय सीरकार रा पजाना मु दीरिजीया सु ब्याज सुधा लावजो ।

३ पोकरण पास उग्र जैसलमर री भाटी लीछमण फलोदी वोरा न रुपीया देवण न जावता था सु धोरे सीव म देवडा वीरम री नाडी कनै सड़ा माडा न घाडवीया कोस लीया तीण री मुकदमो भ्रजटी पचायत सु थार उग्र सावत होय डीगर रुपया १२०) री हुय सीरकारी पजाना मु दीरीजीया ।

इण माफक मुकदमा है तीण रा रुपीया ब्याज सुधा मल देसा स० १६३२ रा ।"

उस समय की भ्रदालती व्यवस्था की जानकारी मिलती है ।

## ३३ लूण रै भ्रागार री विगत

१ लूण र भ्रागार री विगत  २ पो० हा० सग्रह,  ३ १११, ४ ५३ × १७ ३ सेमी०,  ५ १,  ६ ३७  ७ १६वी शताब्दी का उत्तरार्द्ध, ८ भ्रज्ञात,  ६ राजस्थानी, देवनागरी,  १० इस पत्र मे नमक की खानियां की विगत दी है । इसमे पडत एव चालू नमक की खानियो का उल्लेख करते हुए उस पर लगने वाले कर की जानकारी भ्रग्रेज की सरकार को दी है ।

"श्री परमैश्वरजी सत्य छै

१ अपरच कागद राज री आयो नै पटारा गावा मे थारी लूण रा भ्रागरा री विगत मगाइ जीण री विगत तो साहब उठै आया नै साहब पुछी जीण मुजब विगत साहब बाहादुर नै भडारी इमरतमलजी री मारफत मडाय दीवी ।

१ चलु आगार नग वार कीता है सो पास पोकरण र कन है जीण मे लूण पारवाल जमावे है सा पास पोकरण तथा पोकरण रै पापती रा गावा म सजै जीतरी लूण नीसरै है इण सीवाय दीसावर चढ़े नही ।

२ पडताल आगार म लूण हमार नीसरै नही नै भ्राग नीसरतो हो जीके आगार कीता है सो गाव थाट १ भलारीये १ ढेढीयाली १ मे ईणा गावा म भ्रागार तो है पीण लूण भ्राज ताई पदा हुवो नही ।

३ आगरा मे लूण कीता मण भ्रदाजे नीसरै न पदास रा श्री दरबार म कीता रुपीया आवे सो मणगत री भ्रदाजे तो आज ताई कदेई काढ़ीयो नही नै पदास रा रुपीया म श्री दरबार मे तो कुई लागे नही न लूण भ्रागार मे बीके जीण मे रुपया ५) म रुपया ३) तो मार भ्रावे रुपया २) पारवाल रै भ्रावै नै सैर मे

फुटकर बीके पईसा १ री पायली २ लेपे बीके जीण मे आधा तो मारे आवै नै आधा पारवाल रै आवे न पारवाला रा घर १२ है बीके महीना म घर दीठू रा सवा ६ द्रव उठारा चोपला रा गावा ने बेचण ले जावे जीण रा हासल रा घर दीठ ७ आना भर देवे सो रो मास १२ रा रु०      ) ईण अदाजे सीरकार मे जमा हुवै।''

पत्र की प्रतिलिपि अपूर्ण है।

## ३४ दरबार सु धान री नीरख राखण रै हुकम री विगत

१ दरबार सु धान री नीरख राखण रै हुक्म री विगत, २ पो० हा० सग्रह, ३ २२, ४ ३७.५×१६.७ सेमी०, ५ १ ६ २६, ७ वि० स० १६३४, ई० सन् १८७७, जोधपुर, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० यह पत्र सिवाने के हाकम को लिखा गया है जिसम निश्चित की गई नाज की कीमतों का उल्लेख हुआ है। उस समय की अर्थव्यवस्था की जानकारी मिलती है।

प्रारम्भ—

'कागद १ दीवाणी सीवाणा रा हाकमा रै नावे अपरच श्री दरबार सु रैत री परवसी र वासत पास जोधपुर नै प्रगना म, तथा गावा म इण मुजब सरब धान री नीरप रापण री हुकम हुवो है तीण री विगत तोल जोधपुर रा सु

१) गोहू  १)२ बाजरी  १)२ मूग  १)८ मोठ  १)४ चीणा  १)४ जवार
१)४ जव

ईण मुजब जारी हुवो है सु जोधपुर रीयासत रा परच वासतै परीदण मुदै सीरकार सु पोकरण रा ठाकुरा रा आदमी आया है सु उपर लीपीया मुजब नीरप रा भाव सु उठारा प्रगना रा गावा रा वोपारीया रै धान हुवै जीण कनै ईण सरसतै परीद करसी सु वोपारी जीण भाव सु धान परीदियो हुव तथा उनालु सावणू आपरी आसामीया री धान जीण भाव सु लीयो हुव जीण री असल नीरष देषनै ब्याज प्रा० ११) री नै कोठार रो भाडो द मजुरी बगेरे लागो हुव सु तो परच टाळ बाकी नफो रेव जीण म आघो नफो तो सीरकार म भाडा वगेरै परच मे लीरीज सी न ईण मे कोई जूठ फरेब करसी सु सजावार हुसी न ईण नीरप मुजव देण म कोई गावा वाळा उजर करै तो थाने आप वाकब कर जठै थोडा आदमी म्हैल धान हुवै सु मगाय लीजो ईण मे गाफली रायी तो ओलामो थारै जुम है, १९३४ रा भादवा सुद ८।''

तीसरा अध्याय

# बहियों का संग्रह

## ३५ राज रै हिसाब किताब री वही

१ राज र हिसाब किताब री वही, २ जो० क० सग्रह, ३ ७०, ४ ६२ × १७ सेमी०, ५ ६४, ६ ३० ३७, ७ वि० स० १६३१ ३८, ई० सन् १८७४ ८१, ८ अज्ञात, ६ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसमे जोधपुर के महाराजा जसवतसिहजी (द्वितीय) के राजकीय खच का हिसाब दिया है।

प्रारम्भ—

'श्री नाथजी सत्य छै

कविराज मुरारदानजी उदैपुर जाव तीणा ताईक री बगेर रौ—

५६४) पीडा रै गुव ईक रोजा रा मास १ रा

२००) रसाडा परच रा मास १ रा

१४१) महीनदार आदि।"

राजकीय व्यवस्था सम्बन्धी कुछ जानकारी इसम मिलती है।

यह वही एक ही व्यक्ति के हाथ स लिखी गई। बहुत से पत्र रिक्त पड़े हैं।

## ३६ महाराजा श्री मानसिहजी साहब के राजलोक श्री लाडी भटियाणीजी साहबा की सरकार तालुके जमा खर्च रौ सावो

१ महाराजा श्री मानसिहजी साहब के राजलोक श्री लाडी भटियाणीजी साहबा की सरकार तालुके जमा खच रो सावो, २ जो० म० सग्रह, ३ २१, ४ १५ × ४ सेमी०, ५ १८८, ६ ४७ ५०, ७ वि० स० १८८७ १८८८, ई० सन् १८३०-१८३१, जोधपुर ८ अज्ञात, ६ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसम जमा खच का हिसाब वि० स० १८८७ श्रावण वदि १ स लगाकर वि० स०

१८८८ के असाढ सुदि १५ तक का दिया गया है। इसमें महारानी के पट्टे के गावों का उल्लेख भी हुआ है, वे हैं—सरलाई, सुवालिया, वालरवा। इसके अतिरिक्त श्री नाथजी का मन्दिर गुलाबसागर पर बनवाने का वर्णन है।

प्रारम्भ—

"श्री नाथजी सत्य छ"

मीती सावण वदी लाा० सुदी १५ सुधा दोन रो जमा परच रो सात्रो श्री लाडी भटियाणीजी रो साा० १८८७ रा।'

ग्रंथ मे एक जगह श्रीनाथ के मन्दिर का बनवाने के लिये दिये गये रुपयों का वर्णन इस प्रकार हुआ है—

१०००) श्री नाथजी रो मीदर गुलाब सागर उपर हुव तीण ता० (तालकै) रुपीया १०००) हजार अेक दीया ह० (हस्त) प्रो० सवाईराम।पाा० साहबचद हजारी सालग सु कमठे जमा कराई ताा० तीलाडी मोतीराम ताा० रा रोज नावे।

१०००)

ग्रंथ मे जगह-जगह देवस्थानों मे भेंट स्वरूप दिये गए पैसा तथा वस्तुओं आदि का भी वर्णन है। इसके अतिरिक्त कपडे, सोने के आभूषण, किराणा का सामान, कमीणो, चाकरो का रोजगार, भाडा पट्टे के गावों से आयी आय का वर्णन हुआ है। ग्रंथ मे एक जगह श्री नाथजी महाराज का मन्दिर तथा गुलाब सागर की पक्की मेड बंधवान पर दिये गए रुपयों का वर्णन इस प्रकार हुआ है—

"१०००) ताा० श्रीनाथजी माहाराज रो मीदर गुलाब सागर उपर हुवो नै तळाव रो पटा बंधीजी तीण ताा० रु० ४०१६०) तो आग आया नै फेर रु० १०००) दीया हाा० प्राा० सवाईराम उमेद गगारा महाराज कुल रुपया ४११६०) दीया।"

ग्रंथ अनेक व्यक्तियों के हाथों से लिखा गया है। ग्रन्थ पर चमडे का गत्ता है। पत्र हाथ के बने हुए है। लिपि साधारण है। काफी पत्र कीट भक्षित हैं।

## ३७ ब्याव तालके महाराज तखतसिंघजी की सलामती मे भावा श्री सिरदारसिंहजी साहब री बरात बुंदी गई तिण तालके सफर खर्च

१ ब्याव तालके महाराज श्री तखतसिंहजी की सलामती मे भावा श्री सिरदारसिंहजी साहब री बरात बुंदी गई तिण तालके सफर खच, २ जो० क० संग्रह, ३ १९, ४ ३१०×१७ सेमी०, ५ १, ६ २९३, ७ वि० स० १९२०

ई० सन १८६३, जोधपुर, ८ अज्ञात, ६ राजस्थानी, देवनागरी, १० इस लम्बे पत्र मे सरदारसिंह की बरात बुंदी गई तब रास्ते म हुए खर्चे का उल्लेख हुआ है। पत्र का प्रारम्भ इस प्रकार हुआ है—

"श्री जलधरनाथजी सत्य छै"

मिती मीगसर वद १ गुर लग सुद १५ सुकर सुदा माा० १ रा दी० ३० रो १९२० रा मीगसर वद १ गुर

मीग० वद २ सुकर

ताा० बुंदी वाभा सीरदारसिंघजी री जान साथे जावत री"

इस पत्र म प्रत्यक दिन का खर्चा लिखा हुआ है। पत्र की सख्या एक है लेकिन पूरा पत्र ६ पत्रो को मिलाकर बनाया गया है। पत्र के दोनो ओर लिखावट है।

पत्र एक ही व्यक्ति के हाथ से लिखा गया है। पत्र हाथ के बने हुए हैं, लिपि साधारण है।

तत्कालीन विभिन्न वस्तुओ के मूल्यो की जानकारी के लिए उपयोगी है।

## ३८ महाराज श्री मानसिंहजी साहब के राजलोक श्री चावडीजी साहबा की सरकार तालुके दोढी तालके रोजनावा री वही

१ महाराजा श्री मानसिंहजी साहब के राजलोक श्री चावडीजी साहबा की सरकार तालुके दोढी तालके राजनावा री बही, २ जो० म० सग्रह, ३ २७, ४ ६३ ५ × १६ सेमी०, ५ १२३, ६ ५०–५४, ७ वि० स० १८७३, ई० सन १८१६ जोधपुर, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसमे जोधपुर महाराजा मानसिंहजी के कुवर छतरसिंह की माताजी के ड्योढी के खर्चे का विवरण दिया गया है। इसमे वि० स० १८७३ माघ सुदि १४ से श्रावण वदि १५ वि० स० १८७४ तक का हिसाब है।

प्रारम्भ—

'श्री जलधरनाथजी"

स्वासुष श्री अनेक सकल सुभ आपमा वीराजमानान श्री राजराजेश्वर म्हाराजाधिराज म्हाराजाजी श्री मानसिंहजी म्हाराजकवर श्री छतरसिंहजी देव बचनायते म्हाराजीजी श्री चावडीजी साहबा रे दोढी तालक रोजनावा री वही १८७३।

इस वही म जनानी ड्योढी म होने वाले खर्च का उल्लेख हुआ है जिसम ड्योढी के मजदूरो की मजदूरी, धान लाने वाली बलगाडियो का किराया, बाजार

से खरीदी गई वस्तुओ की कीमत, मंदिरो मे चढाई गई भेंट, त्यौहारो पर होन वाला खच जैसे सकरायत, ज माष्टमी। घास की खरीद जसे—चीपटा, कडव का पूला आदि चीजो की खरीद का उल्लेख है।

एक स्थान पर वाळदीया बामणीया भाट के कणवारिया से लडने के फल स्वरूप लडने की तकसीर के ६) रुपये लिये जाने का वणन है।

इसम महारानी के पट्टे के गाव सालावास की आय, किसाना पर लगने वाले भूमि कर इत्यादि का भी उल्लेख है।

ग्रथ एक ही व्यक्ति के हाथ से लिखा गया है। ग्रथ पर चमडे का गत्ता है। पत्र हाथ के बने हुए हैं। लिपि साधारण है। कुछ पत्र सडे हुए है।

## ३६ बडा महाराजाजी श्री मानसिंहजी रँ नित हकीकत री बही

१ बडा महाराजाजी श्री मानसिंहजी रँ नित हकीकत री बही, २ जो० म० सग्रह, ३ २६, ४ ६२×१५ सेमी०, ५ १४२, ६ ३७–४०, ७ वि० स० १८७३-७४, ई० सन १८१६-१७, जोधपुर, ८ अज्ञात, ६ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसम जोधपुर महाराजा मानसिंहजी द्वारा अपने कुवर छतरसिंह को जुवराज की पदवी देने इत्यादि घटनाओ का वृत्तात है।[1] बही मे सवत १८७३ वैसाख सुद ३ शनिवार से लगाकर सवत १८७४ तक का हाल लिखा हुआ है।

प्रारम्भ—

*"श्री नाथजी सत्य छै*

स्वरूप श्री अनेक सकल सुभ ओपमा वीराजमानान श्री राजराजेश्वर माहाराजाधिराज महाराजाजी श्री १०८ श्री मानसिंधजी महाराज कवार श्री १०५ श्री छतरसिंधजी वदे जनानी दोढी रा दरोगो हुरचनराम न वेटो वीदरावनदास ईनायत १८७३ रा वैसाख सुद ४ हुई तीण तालकै री बही"

बही म मानसिंहजी द्वारा अपने कुवर छतरसिंहजी को युवराज पदवी दने का वणन इस प्रकार हुआ है—

---

१ मानसिंह की ख्यात के अनुसार राजकुवर छतरसिंह का देहान्त वि० सं० १८७४ चत्र वदि ५ को हुआ। ग्रथांक १०६१० रा० प्रा० सं०

'स्वारुप श्री राजेराजेस्वर माहाराजाधिराज माहाराज कुवर श्री छतरसिहजी साहवा ने श्री हजुर सु जुगराज पदवी दीवी स० १८७३ रा वसाष सुद ३ सन न मोती मेहल मे बुलाय न रात घडी ४ गया पछ पाचवी रा अमल म श्री हजुर आपरा हाथ सु तिलक कवरजी र कीया नै तरवार वदाई, मोर थापिया, फुरमायो सेवा चाकर सीरदार रैत न सरव न आछीतरै सु परोटजो काम कुसी सु करो तरा पछै श्री कवरजी मुजरो करे नै दौलतषाना मे पधार न सीरदार वार कानी चोकी बीराजिया नै नीजर नीछावर हुई, घडी ४ वीराजिया नै पछै फतमल म आया तीज थी तीण सु पाती पटे हुवो नै सीरदार पोकरण, आउवो, आसोप, नीवाज, रोपडै, पीवसर, चडावल, रास वुटसु, करनोत, जोधा, वगर सरव हाजर हा पछवातीयो चालिया पछ सीरदारा नै फुना री माळा दने सीष हुई सु आप आप र डेरे गया पछ पोर ऊपरे तीजो रा अमल म तोपखाना री सीलक हुई ।"

वही मे जगह २ गवर माता, नागणेचीया माताजी, मडोर के देवस्थानों आदि की पूजा, छतरसिहजी का वषगाठ का उत्सव, होली का उत्सव पर हुए खर्चे का वर्णन है।

वही मे एक जगह छतरसिहजी के व्याह का वर्णन है जो कि कालाणपुर के चौहान राव दुरजनसाल महोकमसिघोत की पुत्री से हुआ था।

वही अनेक व्यक्तियो के हाथो से लिखी हुइ है, पत्र हाथ के बने हुए हैं लिपि साधारण है। वही पर एक तरफ चमडे व दूसरी तरफ कपडे का गत्ता चढा हुआ है।

## ४० अदालत मुकदमा रै फैसला री वही

१ अदालत मुकदमा रै फैसला री वही, २ जो० म० सग्रह, ३ ३, ४ ६५×१७ सेमी० ५ ११४, ६ ३८–४०, ७ वि० स० १९३०, ई० सन् १८७३, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी देवनागरी, १० इसमे जोधपुर इत्यादि परगना मे चल रहे अनेक मुकदमो व उनके फसले आदि का विवरण दिया गया है। ग्रथ का शीर्षक इस प्रकार अकित है—

'सदर अदालत दीवाणी रा मुकदमा फैसला त्या रो पढ जमा परच री नकल री वही १९३० रा आ० लागतो ३ रा काती वदि १२ ताई।

प्रारम्भ—

"॥ श्री जलधरनाथजी सत्य छै ॥

सदर अदाल्त दीवाणी[1] ता रा मुकदमा रा फैसला हुवा—स० १९३० आ(सोज) वद १ ला० दु० आसाढ वद १५ सुधा मा० ११ म दरोगा कवराज मुरारदान

१३३ लण दैवण

२ आसोज रा

१ मुदई नागोर रौ अनसाली जठमल मुदाय लै उठारो चौ० पुनमचद

दावो अमल रा० रुपया १६० री अरजी आ० वद ७ लवर फैसलो

आ० वद ११ विगत जठमल रा २८५ लैण रो दावो सावत हुवो नी

(नहीं) ' आदि ।"

इसमे अधिकाश मुकदमे लेने दन के हैं। उस समय कविराज मुरारदानजी दरोगा पद पर नियुक्त थे।

ग्रथ एक ही व्यक्ति द्वारा लिखा गया है।

लिपि अस्पष्ट है, चमडे का गत्ता मढ़ा हुआ है।

### ४१ खाता बही

१ खाता वही २ जा० क० सग्रह, ३ ६, ४ ६४×१६ सेमी०, ५ ५१, ६ ७०–७२ ७ २०वी शताब्दी का प्रारम्भ, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० यह जोधपुर के राजकवि घनदानजी के जमा खच की निजी वही ह।

प्रारम्भ—

"॥ श्री परमस्वरजी महाराज सत्य छ ॥

स० १९९८ रा मीती आसाढ वद २ सु पात अही (वही) कविराज घनदानजी रै नदानगी रो जमा पच ।"

---

1 विश्वेश्वरनाथ रेउ क अनुसार दीवानी अदालत वि० स० १८९६ म रजीडन्सी कायम होने के समय खोली गई थी। इसके वाद वि० स० १९०० तक तो इसका काम सूरसागर म ही होता रहा, परन्तु महाराजा तखतसिंह क गद्दी पर बठने पर इसका दफ्तर वहां से उठा कर शहर म लाया गया। पहले दिवानी का काम कविराजा मुरारदान को सौंपा गया था परन्तु वि० स० १९३८ म मेहता अमृतलाल दिवानी अदालत का हाकम बनाया गया और उसी वर्ष मुरारदान महकमा अपील के हाकिम नियुक्त हुए। (मारवाड का इतिहास, द्वितीय भाग, पृ० ४६३ ४६४ ४६५)

इस जमा खच से तत्कालीन भावो आदि की अच्छी जानकारी मिलती है।

लिखावट के अक्षर महीन है, पत्र चिकने व बारीक है। एक ओर गत्ता चढा हुआ है।

## ४२ जब्ती री बही

१ जब्ती री बही २ जो० क० सग्रह, ३ ७, ४ ६३×१७ सेमी०, ५ ६०, ६ ३० ३१, ७ १६वी शताब्दी का उत्तरार्द्ध, ८ अज्ञात, ६ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसम जोधपुर, नागोर, जालोर, साचोर, मेडता, जतारण इत्यादि परगनो के विभिन्न गावो मे जब्ती, चोरी, अदालती भूमि आदि की जानकारी दी है।

मूल ग्रथ का प्रारम्भ यहा से हुआ है—

'जबतिया री नकल उतारी सावण वद १, १६१६ रा

मीती सावण वद, ११ १६१६ रा

नागोर रै गाव भावडा म प्रो० मेसदास गुला री पाती री चौथ री पालो फादीसतै तथा ईण री पाती श्री दरबार मे जबत हैं ए हासल मुकातो बगेर दाम श्रेक इणा नै दीजो मती नै जाबता सारू एवालदार मेलियो है ।"

किसी पूरे गाव या हिस्से के जब्त किये जाने पर क्या व्यवस्था की जाती थी इसका पता इस ग्र थ मे चलता है।

ग्रथ एक ही व्यक्ति द्वारा लिपिबद्ध किया है। चमडे का गत्ता चढा हुआ है।

## ४३ जमा खर्च की बही

१ जमा खच की बही, २ जो० क० सग्रह, ३ ३५, ४ १६×१७ सेमी०, ५ ५३, ६ ३०-३३, ७ २०वी शताब्दी का प्रारम्भ ८ अज्ञात, ६ राजस्थानी, देवनागरी १० इस बही मे जोधपुर के राजकवि के कुछ गावो का जमा खच का हिसाब तथा हासल इत्यादि वसूल करने का विवरण दिया है।

प्रारम्भ—

"॥ श्री परमेश्वरजी साय छै ॥

महामही पायाय कविराज श्री मुरारदानजी साहब कवरजी श्री गणेसदानजी साहब र लेणा मे गाव पीयल रा जागीरदार उदावत रामसिंघजी आप रै पट्टै रै गाव मडलो वरस ८ म कीड दीयो प्र० सोजत तीण रै जमा खच रो मळ समत १६६६ रा सावण वद १ आदि।"

कज आदि लेने के लिए गाव रेहन रखने की क्या पद्धति थी इसकी जानकारी विशेष रूप से इस ग्रथ के द्वारा मिलती हैं।

ग्रन्थ एक ही व्यक्ति द्वारा लिखा गया है। लिखावट अशुद्ध है।

## ४४ विसू द रै लेखे रो बही

१ विसू द र लेखे री बही, २ जो० क० सग्रह, ३ ३२, ४ ४८×४× १६ सेमी०, ५ ७, ६ २७३०, ७ वि० स० १९३०, ई० सन् १८७३ ८ अप्रात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसम उस समय के जमा खच का ब्यौरा दिया है।

प्रारम्भ—

सवत १९१० रा वरस री वीसूद रो लेखो इण म है।

| जमा | खच |
|---|---|
| ४७) पोत बाकी | ४७) या सतालीस (रुपयो) री मोरा ३ तीन लीवी सो मार एक तो व्यासजी न दीवी नै मोर दोय पोते बाकी आदि।" |

वि० स० १९१० मे सोन की मोहर का भाव करीब १६ रुपये होने की जानकारी मिलती है।

एक स्थान पर सोने व चादी के गहना की सूची इस प्रकार दी है—

"॥ श्री नाथजी ॥

विगत पिंडा रा गूहणा री सोनो गहणो

१ कठी एक मोटोडी।
१ पु णची एक।
१ डारो पाघ माथलो।
२ बीटिया दोय अष्ट पेल।
१ मोतिया री कठी दोलडी दुगदुगी वाळी जुमलै लडा च्यार।
२ मोतिया रा चोकडा दोय जुमलै मोती आठ, लाला ४।
१ मोतिया रौ काठलो पाच लडो।
१ जामो एक घेरादार कसू बल भाभा र
१ कमरबधो १ ताश री
१ कटारी एक सोना री

१ तरवार एक रूपा री मूठ वाळी
२ कडिया रूपा री दोय पडतला री नै, १ जरी रो पडतलो
४ ढाला नग च्यार।"

कब किसको कितना गहना इत्यादि दिया गया उसका भी उल्लेख दिया है। गहनो इत्यादि के नामो आदि की रोचक जानकारी इससे मिलती है।

ग्रन्थ एक से अधिक व्यक्तियो के हाथ से लिखा गया है। लिपि साधारण है। बहुत से पत्र खाली पडे है।

## ४५ चाकर राख्या अर हिसाब री वही

१ चाकर राख्या अर हिसाब री वही, २ जो० क० सग्रह, ३ १०५, ४ ५६×१४४ सेमी० ५ ३३२, ६ २८ ३१, ७ वि० स० १८६४ १९१२, ई० सन् १८३७ १८५५, ८ अज्ञात, ६ राजस्थानी देवनागरी, १० इस वही म निम्न श्रेणी के रखे जाने वाले नौकरा की सूची दी है, जिनको माहवार करीब ३ रुपये मिलते थे।

प्रारम्भ—

"१८६४ रा वरस मे आदमी रह्या जारी विगत—
चत सुद १ मोतियो चाकर रहयो रुपीया तीन मास रा पाया जासी।
चत सुद ३ दिन विलायती रहीमदा चाकर रह्यो द्याणगी रुपीया तीन रो मास री मास पावसी, सवाय उजर करण पावे नही ।"

इसके अतिरिक्त वि० स० १८६४ स १९१२ तक का हिसाब किताब लिखा गया है।

उदाहरण—

।—) ।। वाईसा रै जूतिया ली
—) भु वरजी र ताळो लियौ
४) पोथी लिखाई रा

उस समय नौकरा की आर्थिक स्थिति और वस्तुओ के भावो की जानकारी इस ग्र थ से मिलती है।

ग्रथ एक से अधिक व्यक्तियो के हाथ से लिखा गया है। चमडे का गत्ता चढा हुआ है।

## ४६ कागजो रौ वस्तो

१ कागजा रौ वस्तो, २ जो० क० सग्रह, ३ १०७, ४ , ५ २०० के करीब, ६ एकसी नही ७ १९वी शताब्दी का मध्य, ८ ग्रज्ञात, ९ राजस्थानी, दवनागरी, १० प्रस्तुत वस्त म विविध विषयो के ग्रनेक पत्र सकलित हैं। राव सीहा से जोधपुर क महाराजा सरदारसिंह तक का एक वशवृक्ष ग्रकित है तथा दूसरा वशवक्ष मोटा राजा उदयसिंह की सतति का है। इसके ग्रतिरिक्त मुरारदानजी की जन्मकुण्डली, उदयपुर राणाग्रा की पीढिया, 'रामचन्द्रका रा छुटकर छद', फैसला की नकलें, तजतसिंह की ख्यात (सक्षेप म) दिवानी ग्रदालत के कानून तथा इसी प्रकार की कृतिया के पत्र सग्रहीत हैं। यह सग्रह ग्रनेक दृष्टिया से महत्वपूर्ण है परन्तु सभी पत्रो का व्यवस्थित करके ग्रध्ययन किया जाना आवश्यक है।

राठोडो की विभिन्न शाखाग्रा की जानकारी इत्यादि के लिए सामग्री उपयोगी है।

## ४७ कागदो रै नकला री बही

१ कागदो रै नकला री वही, २ जो० क० सग्रह, ३ ८ ४ ६३ ५× १७ सेमी०, ५ ६८ (६२ पत्र रिक्त), ६ ३२ ३८, ७ १९वी शताब्दी का उत्तरार्द्ध, ८ ग्रज्ञात, ९ राजस्थानी, दवनागरी, १० इसम जोधपुर स पालेटिकल एजेन्ट इत्यादि को लिखे जान वाले पत्रा की प्रतिलिपिया दी हैं।

प्रारम्भ—

'॥ श्री नाथजी सत्य छै ॥

ग्रठा सू कागद दीरीजै वगर री नकल ।'

सीमा विवाद सम्बन्धी मुरारदानजी द्वारा एजेन्ट को लिखे एक पत्र की प्रतिलिपि इस प्रकार ग्रकित है—

'सिध श्री सरब ग्रोपमान लायक राजश्री मेजर उजीन कलटर वकइमणो साहब बाहदुर ग्रेजेन्ट मुलक मारवाड जोग्य कविराज मुरारदान लि० सलाम वचावसी, ग्रठारा समाचार भला छ राज रा सदा भला चाहीज, सदा महरबानी रपावो हो जिण था विसेस रपावसी।

अपरच मार गाव चवा र नै ग्रावौर रा ठाकुर रै पटा रौ गाव सथलाणा र सरहद उपर पथर रोपीग्रोडा है जिणा माहे सु पथर २ सथलाणा रै हुवालदार

हमार उपल नोधीया है जिण री अरजी पत रै साथ भेजी है सो महरवानी फुरमाव ईनसाफ जलदी कराय दियो चाहिजे सो फीसाद नही वधै और मार लायक काम काज हुवै सो लिखावसी १६२८ रा फागण वद ५ ।"

प्रतिलिपिया एक ही व्यक्ति द्वारा की गई है। बहुत से पत्र खाली पडे हैं। ग्रथ पर चमडे का गत्ता मढा है।

## ४८ पट्टा वही

१ पट्टा वही, २ जो० क० सग्रह, ३ ३, ४ ६५×१३ सेमी० ५ ८३ ६ ३८४०, ७ १६वी शताब्दी का मध्य, ८ अज्ञात ६ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसमे पट्टे के गाव तथा कही-कही उनकी रेख हुकमनामा[1] आदि का ब्यौरा दिया गया है। इसके अतिरिक्त कुछ एतिहासिक पत्र परवानो की प्रतिलिपिया व राजस्व सम्बन्धी जानकारी दी है। यह लेखा-जोखा वि० स० १६२६ से वि० स० १६३६ तक का दिया है।

प्रारम्भ—

मीति भादवा वद १३ सद वा   १६२६ रा गाव काकेलाव रा मीठवे चौपा १६३३

४८) डागा सीताराम ने   ।"

ग्रथ एक ही व्यक्ति द्वारा घसीट मे लिया गया है। ऊपर चमडे का गत्ता चढा हुआ है।

राजस्व सम्बन्धी जानकारी हेतु सामग्री उपयोगी है।

## ४६ कागदा रो कडियो

१ कागदा रो कडियो, २ जो० क० सग्रह ३ ८८, ४ कडिये का ३०–३१ सेमी०, ५   ६   , ७ १६वी शताब्दी का उत्तरार्द्ध, ८ अज्ञात, ६ राजस्थानी देवनागरी १० लाल कपडे व कागज के गत्ते की

---

१ विश्वश्वर रेउ के अनुसार वि स० १६२८ म हुक्मनामे (नए जागीरदारा के गद्दी पर बठने के समय के राज्य क नजराने) का कानून बना। हुक्मनाम की रकम साधारण तौर पर रेख का पौन हिस्सा नियत किया गया साथ ही ठाकुर के पीछे उसके लडके या पोते क गद्दी बठने पर उस साल की रेख और चाकरी माफ करदी गई परन्तु भाइयो या व घुओ म से गोद लिए जाने पर लेना और चाकरी माफ करना निश्चित हुआ। (मारवाड का इतिहास द्वितीय भाग पृ० ४५७ ४५८)

वनी इस सन्दूक म अनेक पत्र राजस्व व अदालत सम्बन्धी फोल्ड किये रखे हुए है। अधिकाश पत्र कविराज मुरारदानजी तथा भारथदान के नाम के ह। इसके अतिरिक्त याददास्त के तौर पर लिखे पत्र भी मिले हैं। एक पत्र का थोडा अश दिया जा रहा है—

प्रारम्भ—

"॥ श्री जलधरनाथजी सत्य है ॥

याद दास्त १ प्रगन गोडवाड म जवर (जोहर) हुवा चादिया हुई तिण री विगत १९१२ रे वरस मे।

१ गाव वाडवो सोकडो मे अेक डोकरी रोती माथो वाढ जवर कीयो नै चादिया ३० हुई ।"

इसी प्रकार के पत्रो की एक और पेटी है जो इससे कुछ बडी है। इन पत्रो मे बडी महत्वपूर्ण स्फुट जानकारी सकलित की हुई है। कई पत्र जीर्ण भी हैं। इन पत्रो को पढना भी बडा समय साध्य काय है।

## ५० हासल अर गेहू रै बेचान री बही

१ हासल अर गेहू रै बेचान री बही, २ जो० क० सग्रह, ३ ६, ४ ६२.५×१७ सेमी०, ५ ५३ ६ ५२, ७ १९वी शताब्दी का उत्तराद्ध, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० वि० स० १८९२ म कितना गेहू वेचा गया उसका हिसाब लिखा है फिर जोधपुर आदि परगनो के गावो की आमदनी हासल आदि की विगत दी है। उधार अथवा पेटिये के रूप म दिये जाने वाले अनाज का भी उल्लेख है।

प्रारम्भ—

"॥ श्री रामजी सहाय है ॥

पोळा रा गाव री विगत

गाव परुकड कोटडी मायेला पोडा माटी मु गोहु वीके तणा री विगत समत १८७२ रा पास सुद १३ ।"

ग्रथ से उस समय के अनाज के भावो तथा पदावार आदि की जानकारी प्राप्त होती है।

लिपि अस्पष्ट हैं। पत्र हाथ के बने हुए हैं अनेक पत्र बीच बीच म खाली पडे हैं। एक ओर चमडे का गत्ता है।

## ५१, दस्तावेजो रै सूचो रो वही

१ दस्तावेजा रै सूची री वही, २ जो० क० सग्रह, ३ ५ ४ ६२ × १७ सेमी०, ५ १३७ (१२७ पत्र रिक्त), ६ ३५–३८, ७ वि० स० १९६५, ई० सन् १९०८, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसमे बेचान की जाने वाली भूमि, कुए और मकान के दस्तावेजो की सूची दी है।

प्रारम्भ—

"॥ श्री परमेस्वरजी सत्य है ॥

तोसाषान म पवार मगीया कने पेटी १ है जिण मे दस्तावेज इण मुजब हैं
१९५६ रा श्रावण सुद ५
७८ गाव टीकाईत रा
मोल लीयोडा वेरी नग ७ रा

लीपतु। ईसटाम रा पाना म गुसाई मोतीलालजी रै नाव रो कारकुट रो १९४४ रा माह वद ८ री मोती रौ ।"

यह नकल अपूर्ण है, बाकी के पत्र सब खाली पडे है। एक ओर चमडे का गत्ता मढा हुआ है।

## ५२ जमा खर्च री वही

१ जमा खच री वही, २ जो० क० सग्रह, ३ १, ४ ६७ × १७ सेमी०, ५ ७४ ६ ३४–३६, ७ वि० स० १९१४–१७, ई० सन् १८५७–६०, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानो, देवनागरी, १० इस वही मे मुख्यत जमा तथा खच का लेखा-जोखा (वि० स० १९१४ से १९१७ तक) दिया गया है।

प्रारम्भ—

"पडद्रसण री अदालत रो जमा खरच री नापोणो आसोज वद आसाढ वद १५ रीव सुदा मास ११ रो ईधक महीना सुधो कबराज भारतदानजी।"

ग्रथ दो व्यक्तियो के हाथ से लिखा गया है और ऊपर चमड का गत्ता मढ़ा है।

चारणो, ब्राह्मणो, सन्यासियो आदि की मिलकियत वगरे के मुकदमा की सुनवाई के लिये पडदरसन नाम से न्यायालय कायम किया गया था। कविराजाजी उसक प्रमुख अधिकारी (अध्यक्ष) के रूप म इन मुकदमा को सुनकर फैसले देते थे।

## ५३ हासल री बही

१ हासल री बही, २ जो० क० सग्रह, ३ ४, ४ ६६×१२ सेमी०, ५ ६१, ६ ४८–५१, ७ वि० स० १९२८, ई० सन् १८७१, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसमे जोधपुर इत्यादि परगनो के गावो की पैदावार और उसके हासल (निश्चित हिस्से) का ब्योरा दिया गया हैं। गाव के लोगो द्वारा कविराजजी को नजराने मे रुपये आदि देने का भी उल्लेख है।

प्रारम्भ—

स० १९२८ आसोज वद १

गाव रीसाणीयो री पहोस गुरा रो वतन हासल री फदास १९२८ रा वरस री

गाव के किसानो से दण्ड स्वरुप राजकीय कर्मचारियो द्वारा पैसे वसूल करने का भी उल्लेख हैं। तत्कालीन राजस्व सम्बन्धी अध्ययन हेतु उपयोगी है।

लिखावट काफी जीर्ण हैं। ग्रथ पर चमडे का गत्ता चढा हुआ है।

## ५४ श्री महाराजाधिराज माहाराणीजी श्री श्री १०८ श्री श्री लाडी राणावतजी सायबा री सीरकार रा अन रा कोठार ता० रो पातो

१ श्री माहाराजाधिराज माहाराणीजी श्री श्री १०८ श्री श्री लाडी राणावतजी सायबा री सीरकार रा अन रा कोठार ता० रो पातो, २ पु० प्र० सग्रह, ३ १७, ४ ६३×१६ सेमी०, ५ ३८, ६ ५६–५९, ७ वि० स० १९११, ई० सन् १८५४, जोधपुर, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसमे जोधपुर के शासक तखतसिंहजी की रानी राणावत के कोठार (खाने पान की वस्तुए) सम्बधी खर्चा एव तीर्थस्थलो इत्यादि पर किये जाने वाले खर्च खातो का विवरण फाल्गुन सुदि ४ से आसाढ सुदि १० (वि० स० १९११) तक का दिया है।

प्रारम्भ—

"श्री जलधरनाथजी सत्य है"

श्री महाराजाधिराज माहाराणीजी श्री श्री १०८ श्री लाडी राणावतजी सायवा री सीरकार रा अन रा कोठार ता० रो पातो फागुण सुदि ४

आसाढ सुद १० सुधा मास ने दीन मे जमा परच री ता० गगाजी री अस्वारी ता० रो १९११ रा

२२)४० पोते बाकी जोधपुर सु साथे जीनस लीवी सु
६६
११२

३।।)६ – ) गोऊ आटा
।। – )।।। फिटकरी
६८ श्रीफळ
'५०। सीगाडा आटो
'१।।)।।। कु कम
'३।। म्हैट
'१०।।। साजी
।)८।) मीठाई
'५। – ) राया
'३।।)।। – सुपारिया
'।)। – पाजमार
२ पीपला
११)०।। मूठ
'।।) – कायफळ
'५।। सीधो लूण
'१ ≈ ) हुरड
'। – ) मैदा लकडो
१ – ) नीपगी लोल
– )१ दाणा मैथी
८० माळीपनां
'२ मट रा मुलाला
'१।। पठोडी
'२।)४ चापल चावल
'।।) कायो
६।।।)।।।

२२)४०
६६ ११२

१।।।)६।। = ) धान दाल
२)६। – ) खाड बुरो
१।।।) नीमक
'२ = )।। पीसता
'६।)।। दाणा
।।)।।। = वडीया
।)३०। मीसरी
२।। – ) मुदा
'८ = )।।। गरम मसाला
'।३ अरेटा
'।। = )।।। मीजो
'।)३।।। काचरिया
'। पीपरा
।)।। सागरिया
'। – ) सोनमपी
२।।। आवळा
११२ पीपीरा वाटीया
'१ – ) अनार दाणा
'१ – ) द्दाख
')।। कपूर
'। ०।। सीदूर
'१०।। सपल लुण
४। = )।। आवळो
'२)।। गूद

।।)७। – ) गुळ
।)४।। मैदो
१।।)६। = )। वस्वार
'२।।। – )।। पारका
'।)।। अपोजी
३ ☰ ) मैदो
।) ☰ ।। तमाखु
।)२।। – )।। लसण
।।)१ – वीदाम
'।।। = ) गोटा
'५ घोडा रा मुसाला
'।)। केर
'१।।। – ) अजमा
१०।। कुटैक
'३ असाळीयो
'१०।। नासीट
'।।) माणा
'१)।। गूप
'१०।। घास
।।।)।। चमण
'५।।)।। जोरा मुफेद
'५०।। ठहाई रा ममाला
१)। – तम
'१ = )।। मापा हळद

---

नर क चिह्न है।

ग्रथ मे जगह जगह पर रसोई बनाने के लिए चीजो का उल्लेख हुआ है और घोडे, बैल आदि को घी, धान, दाल गुल आदि दिया जाता था उनका महीनेवार हिसाब दिया गया है। एक जगह पर महाराणी के गगाजी जाकर वापस आने पर उजमणा (उत्सव) करने का उल्लेख है। एक स्थान पर दरबार मे रहन वाले एक जाट के बाळा दुख आने पर उसे दी गई खाद्य सामग्री का हिसाब भी दिया गया है।

यह वही दो व्यक्तियो द्वारा लिखी गई है। पन्न हाथ के बने हुए हैं, लिपि आसानी से पढी जा सकती है। वही के कुछ पत्र कीट-भक्षित हैं।

राजघराने मे खान-पान की विभिन्न जिन्सा पर कितन रुपय खच किये जाते थे तथा उस समय वस्तुओ के दाम क्या थे इत्यादि जानकारी के लिए सामग्री उपयोगी है।

## ५५ महाराजा श्री मानसिहजो साहब के राजलोक श्री तीजा भटियाणीजी तालके गाव ४ री जमा वधी री नकल

१ महाराजा श्री मानसिहजी साहब के राजलोक श्री तीजा भटियाणीजी तालके गाव ४ री जमा वधी री नकल २ पु० प्र० सग्रह ३ ३ ४ ६३ × २६ समी०, ५ १६७, ६ ३८-४०, ७ वि० स० १९०९-१९१५, ई० सन् १८५२-५८ जोधपुर, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी देवनागरी, १० इस वही मे जोधपुर के शासक मानसिह के भटियाणी रानी को मिले भाआसर, मेलासर इत्यादि गावा की पैदावार का विवरण दिया गया है। साथ ही राजस्व सम्बन्धी विभिन्न करा का भी उल्लेख किया गया है।

प्रारम्भ—

व पटा रा गावा री पैदास राजमा पदे गाव ४ तिण री पैदास—

१ गढ जोधपुर रो गाव बावडी वासा सुधी

१ परगने गोढवाड रौ गाव डडा रौ

१ परगने फलौदी रो गाव भोजासर रो

१ परगने सोजत रौ गाव मेलावस रौ

तिण री पैदास राज मा

---

४

श्रावण साख का लाटा लाटने तथा विभिन्न अनाजो पर लगने वाली लागत इत्यादि का उल्लेख इस प्रकार हुआ है—

"पाईणो बाजरी मू ग मोठ तिल जवार रो मण १ लारे पायली १ लाग।

मणवारिया री गुगरी रो ताली १ दीठ पायली १ लागे, मु पु पा रो फरलो लेवे तरतो लागे नहो मु मेस फरलो लीयो नही।

चाणठी रा तोल मणवारिया रो लाग, खेत म कुछ भी देवे तथा कुछ ने घरमेला वे तरे लाग असल भोग मण १ लार १ उसके लागे।

प्रगने फलोधी रो गाव भोजसरा री साव सावणु री लाटो लाटीयो सीरकार री तरफ मु मडारी मानकरण, पीडीहार पुतरसिंह, हवालदार सीघा इदरचद, सोळकी जीवण कणवारिया जणा २ गोड उमो सीपाई अमसुध गाव रा चोधरी बीसनोई, गोकल कवरो, मयाराम सेवो पेमा रो, भूरो सुरताणो, पटवारी महाजन किसानो गोई और गाव रा समस्त सामल होने लाटो लाटिया गाव री तोल पायली १ पईसा ७६० भर री तौण रो पायली ४० रो मण १) गीणीज ने ताकडी री तोल सेर ७१ पईसा २६ गुणतीस भर री तौण री सेर ७४० रो मण १) हुवें।

विगत हैसो लागत री

१ हैसो ईण माफक लागे—

हैंसो ४ गाव समस्ता बीसनोई देवाल वगैर सरव धान री कपास सुधी।

हैसो ५ पाचमो

चोधरी पाग बाध नै सीरकार मे रुपीया देवे तरे १

हैसो ८ मू ग तील कपास री।

हैसो ५ बाजरी माठ री।

ग्रथ मे एक स्थान पर अनाज लाने वालो की बैलगाड़ियो का किराया देने का उल्लेख इस प्रकार हुआ है—

१७) किरायो भाडो

५) आसोज वद ४ चीणा गोउ (गेऊ) री गाडीया १३ भेजी तीणा रा भाडा रा असल हिसाब।

१२) पोस सुद ५ घास रा गाडा ६ जोधपुर मेलीया।

२) घासी लिखमो, २) घासी कानो २) घासी गोमो,

२) घासी जेसीग, २) सीरवी सवो, २) चाचक अणदा

एक स्थान पर सरकार द्वारा किसानो स लिया जाने वाले हासल व लाग लागत का उल्लेख है।

हैंसो ईण मुजब लागे

हैसो ३॥) साढा तीजो बाजरी मूग मोठ जवार रो, गाव रा बसवाना समस्ता ने लागे। हैंसो ४ चोथो तील, कपास रो ने फेर हवालदार रा लिपीया मुजब जवार चोपटो हैसो ३॥) साढा तीजो।

लार लागत इण मुजब लागे ससीरा माय सु

—लार मसल भोग १) लार सर लाग समस्ता नै सरव धान रो लागे।

—कवर मटकी असल भोग १) लार १ सर एक लोक समस्ता नै लागे सरव धान रो।

—पाटणी असल भोग १) लार। पाव पटवारी रो लाग पटवार पालस हुवै तरै जमा हुवै न पटवार ईजार हुवै तरै ईजारादार लेवे सु

—कमीणा रा फड़का ५ पाच चोधरी रा हाथ सु ताली मण ६०) री हुवै तर ता धोबा २० कमीणा न देव।

एक जगह किसानो पर लगने वाले परपर नामक (बेगार) कर का उल्लेख इस प्रकार हुमा है—

परवर रा

घष हळ रो इण मुजब घर दीठ देवेला न लाग—

११) हळ १ रो ६ आदमी री परवर रो

| | |
|---|---|
| ३)२५ नावो दाती | ठवार रो |
| २) १) | )२५ |
| ११)६)२५ | |

हळ भाडे कर नै बुलावै ती णने घर दीठ सु ॥) (ग्राठ आना) लागेला।

एक स्थान पर शादी क समय लगने वाले कर का उल्लेख इस प्रकार हुआ है—

'६।) सा पुरषारी बेटी परणी चत सुद १५ रै सावा जान गाव अडेल रा गुठा रा

३) दापा रा   १) चवरी रा,   )७५ परणावणी रो,

२) कासा रा

६।।।)   भी मे वाद १ – )।।। बाकी ६।)

एक स्थान पर सरकारी काम मे भेजे जाने व्यक्तिया की खुराक के खर्चे का वरान उल्लिखित है, यथा—

॥ -)॥। पाली हुडीया करावण गया त्या घास री वागर हाकमा न दीवी
तीण रा रुपीया लेण नै गया तीणा आदमीया रै रोटीया रा ।
।) पाली जणा ४ गया तीणा नै रोटिया रा ।
=) हुडी करावण गया तीणा रा रोटिया ।
=)॥। वागर वेचण ने पाली गया तरै उपादिया गेहू वगर जणा ४ रै
रोटीया रा ।

विभिन्न ग्रामीण लोगो से लिये जान वाले हासल का एक और उदाहरण प्रस्तुत है—

हँसो इण माफक लागे
गाव रा लोक रै हँसो ४ सरब धान रौ ।
गाव रा कु मारा नै हसो ५ पाचमो सरब धान रौ ।
रले मे रजपूत तील जवार बावै तीण री गुघरी लाग न नेपकीरी हुवै न
लादा मे धान आवतो हैसो ३ लटे
एक जगह घासमारी के कर का उल्लेख है—
भैंस १ रा टका ४।) सवा चार लागे
उट रो लागे नही ।
उनेवडे रा जीनावर रौ जीनावर ८० रौ १)
तफदारा रोजगार इण माफक
साप सावणु रौ करसा ने ई १) लार -) लागे
साप उनालु रौ ई १) लार )॥ लागे

इस वही म तत्कालीन माप-तौल, सरकारी व्यक्तिया को किसाना द्वारा दिए जाने वाले कर, किसाना पर लगने वाले अन्य कर, शादी पर लगन वाले विभिन्न करा आदि की जानकारी मिलती है ।

वही अनक व्यक्तिया के हाथो से लिखी गई है, लिपि साधारण है । पत्र हाथ के बने हुए हैं । वही पर चमडे का गत्ता चढा हुआ है ।

## ५६ महाराजा श्री भींवसिंहजी साहब के राजलोक श्री जेसलमेरीजी साहवा सरदार तालुके दोढी तालके जमा खर्च री बही

१ महाराज श्री भीवसिंहजी साहब के राजलोक श्री जसलमरीजी साहवा की सरकार तालुके दोढी तालके जमा खच री बही, २ पु० प्र० सग्रह, ३ २०,

४ ६२ × १५ सेमी०, ५ ३३, ६ ४६ ४६ ७ वि० सं० १८५८-५६ ई० सन् १८०१-२ जोधपुर ८ अज्ञात ६ राजस्थानी, देवनागरी, १० इस बही में जोधपुर महाराजा भीमसिंहजी की महारानी जैसलमेरीजी के ड्योढी के जमा खर्च का ब्योरा श्रावण वदि १ से आसाढ सुदि १५ १८५६ तक दिया गया है।
प्रारम्भ—

॥ श्री रामजी ॥

श्री महाराजाधिराज माहाराणीजी श्री जसलमेरीजी साहबा ताा जमा खरच री डोडी ताा री बही सा (सावण) वद १ नगा म आसाढ सुद १५ सुदा सा (संवत) १८५८ रा।"

प्रारम्भ में रसोई में काम आने वाली विभिन्न जिनसों की खरीद का विवरण दिया गया है जिससे उस समय की पाकशास्त्र सम्बन्धी सामग्री का बोध होता है। तत्पश्चात् कपडा की खरीद बख्शीश, मुजरा तथा दानगी[1] पर किये गये खर्चे का ब्योरा भी दिया गया है जो राजघराने के रीति रिवाज को समझने हेतु उपयोगी है।

ग्रंथ दो व्यक्तियों के हाथ से लिखा गया है, पत्र हाथ के बने हुए हैं। ग्रंथ पर लाल रंग के कपडे का गत्ता चढा हुआ है लिपि साधारण है।

## ५७ महाराजा श्री तखतसिंघजी साहिब के राजलोक श्री वडा देवडीजी साहब की सरकार तालुके बौपारियो री लेखा बही

१ महाराजा श्री तखतसिंघजी साहिब के राजलोक श्री बडा देवडीजी साहब की सरकार तालुके बौपारिया री लेखा बही, २ पु० प्र० संग्रह, ३ ४ ४ ६४ × १६ समी०, ५ ८५ ६ ३६ ४० ७ वि० सं० १६२६ ३०, ई० सन् १८७२ जोधपुर, ८ अज्ञात, ६ राजस्थानी देवनागरी, १० इस बही में जोधपुर महाराजा तखतसिंहजी की महारानी बडा देवडीजी के व्यापारियों से खरीदे गए कपडे इत्यादि का हिसाब वर्णित है।
प्रारम्भ—

'श्री नाथजी सत्य छै'

बही में खरीदी गई चीजों का मूल्य व उनकी संख्या का वर्णन इस प्रकार हुआ है—

---

१ दानगी के रूप में दर्जी कुम्हार नाई इत्यादि कमीणों को मजदूरी दी जाती थी।

"६=) पारणा १३ गुलाबी
६=) कामळा ऊन रा १३
२) टुकडीया खरीद १)"

कपड़ा की रंगाई एवं उन पर लागत का (खर्च का) उल्लेख इस प्रकार हुआ है—

"१) फुटकर वटका रंगणा दीया
=) ग्रवरा गज ।।।=
।−) बेंगणीया गज ।।।।
।−) सोसनी गज २
।) ग्रबवा करे गज २।।="

एक स्थान पर कुछ गहनों के नाम भी आये हैं। कातरीयो, तीमणिया, बेडिया, कान री पारी, तीवा कडीया, टोटी आदि। ५३) कपडा परीद मुलमुल रा थान परीद लवणा

२२।।) मुलमुला नग ६ डोसी कलारी प्रा० थान १ रा प्रति नग ३।।।) लप।
१४।) मुलमुला रा थान नग २ परीद ९) थाना रा ६।) थान १ रा १४।) परीद डोसी कला री।
२६।) मुलमुला रा थान नग ६ परीद ओरणा साष पली तयार कराया सु परसन श्री ग्रापजी सायबा र नहीं, तरा दूजी परीद ओरणा कराया तरा लीना परीद पीवसरा गोपल री प्रा० नग १२ रा रु० ८।=) लेप।

---

५३)

राजकीय वषभूषा इत्यादि जानकारी के लिये सामग्री उपयोगी है।

बही एक ही व्यक्ति के हाथ से लिखी गई है ग्रंथ के एक ओर चमड़े का गत्ता चढा हुआ है। लिपि साधारण है। पत्र हाथ के बने हुए है।

## ५८ श्री महाराजा मानसिंघजी साहब के राजलोक श्री तीजा भटियाणी जो साहबां के सरकार के बाजार वाळा री लेखो

१ श्री महाराजा मानसिंघजी साहब के राजलोक श्री तीजा भटियाणीजी साहबा के सरकार के बाजार वाळा री लेखो, २ पु० प्र० संग्रह, ३ १०, ४ ३८×१४ सेमी०, ५ ५३ ६ २८–३१, ७ वि० स० १८८६, ई० सन्

१८३२, जोधपुर, ८ अज्ञात, ९ राजस्थानी, देवनागरी, १० इसमें जोधपुर के शासक महाराजा मानसिंह की भटियाणीजी रानी का जो खर्चा होता था व बाजार से खरीदी गई चीजों का वृत्तांत है। बही में संवत १८८९ के माह जेठ से भादों तक का वर्णन है।

प्रारम्भ—

॥ श्री राम ॥

बही के प्रारम्भ के पत्र गायब हैं बही में वस्तु का नाम उसका मूल्य तथा तौल इस प्रकार दिया गया है—

| | | |
|---|---|---|
| २०) घीरत | ॥ | (आधा मण) |
| ६॥) गुळ | १ | (एक मण) |
| ५) बाट | १ | (एक मण) |
| ॥।) चावल | ॰५ | (५ सेर) |

बही में कपडों का भाव मय नाप व संख्या सहित इस प्रकार दिया गया है—

३। = ) जगनाथी हाथ २१

८ = ॥) अगोछा ४ नग ३

॥ – ) सूगी हाट ८

४) दुपटा नग २

॥। ≡ ) मुलमुल थान १ हात १ कीरमचीओ आरणा

। = ) पोमचो १

१५ = ) गाभरा २ कसु बल

॥) रेजो हाथ १२

इस बही में मिठाइयों का नाम, कीमत, तौल आदि इस प्रकार दिया गया है—

पतासा

| | |
|---|---|
| ॥) पापड | ॰१ (एक सेर) |
| –)॥ सीगोडा री सेवा | ॰१ (एक पाव) |
| ७) काजू | ॰५ (पाच सेर) |
| = ) मखाणा | ॰। – (पाच आनी भर) |
| ॥।) दही बडा | ॰२ (दो सेर) |

| | |
|---|---|
| ॥) जलेबी | '। (एक सेर) |
| ।=) बूरो | । (एक सेर) |
| ५॥) घेवर | ।) । (पाव मण) |
| २।) नुगती | ६ (छ सेर) |
| ३) सेवा | '९ (नौ सेर) |
| =) दूध | '२ (दो सेर) |
| ॥) गुलगुला | १॥ (डेढ सेर) |
| ॥=)॥ खाजा | '२ (दो सेर) |
| ॥) पकोडा | '१॥ (डेढ सेर) बसण रा |
| ।) दाळ रा बडा | १ (एक सेर) |
| ।–) पिसता | १ (एक पाव) |

बही मे एक जगह कौडी नगरा सीचने का उल्लेख है इससे प्रतीत होता है कि पुण्य करने के लिये ऐसा किया जाता था।

बही अनेक व्यक्तियो के हाथ से लिखी गई है पत्र हाथ के बने हुए है लिपि साधारण है। ग्रंथ के एक ओर चमडे का गत्ता है।

## ५६ श्री महाराजा मानसिंहजी के राजलोक श्री तीजा भटियाणीजी साहबा की सरकार का जमा खच का रोजनामा बही

१ श्री महाराजा मानसिंहजी के राजलोक श्री तीजा भटियाणीजी साहबा की सरकार का जमा खच का रोजनामा बही २ पु० प्र० संग्रह ३ ६, ४ ५६ × १५ समी० ५ २१८, ६ ८३-४८ ७ वि० स० १९२३ ई० सन् १८६६ जोधपुर, ८ अज्ञात ९ राजस्थानी, देवनागरी १० इस बही म संवत १९२३ पोस वदि १ शनिवार लगायत आसाढ तक का जमा खच का विवरण है। जो महाराजा मानसिंह (जोधपुर) का भटियाणी रानी से सम्बन्धित है।

ग्रंथ अपूर्ण होने से प्रारम्भ यहा से हुआ है—

"१०३॥=)॥। मोदी गगाराम रा लेपा रा पोस वद १ लग सुद १५ सुधी रौ लेपो रा सीरकार मे फुटकर म जीनस आइ तीण रा

इस बही मे दुरगा पाठ का उल्लेख इस प्रकार हुआ है—

१) ही रामै श्री माताजी री हाथा री पुजन हुव तीणा भ० दुरगा पाठ बीरामण छोगो पीजु कर तीण र मोत सादुजी स० मोदी गगाराम रा सु० पोथा १५) घोरत लेपे।

भाज पर किये जान वाले खर्चे का विवरण है—
७०॥। = )॥ श्री लालजो सायबा गढ दापल हुवा तरा गोठ दीनी पोस वद १४ नै—
१। = ) लापसी सादुका गगा फरोवाट सेर '८ प्रगणा १) रौ सर '५॥
लेप जीना १। – )
२५।)। घीरत इण भात खरच म आयो।

३॥ लापसी म घीरत घालीयौ।
७ सीरा म घीरत घालियौ।
६॥ मालपुडो म घीरत लाग।
४ पुडोया मे घीरत लाग।
१॥ पीचडी म घालियौ
॥। – ) पापड सलेवड म।
। = बोणज म घालियौ।
। – हमैजी म घालीयौ।
॥)४ परत १ रा न० ४२। लेपे।
जुमले पुरा २५।)।

एक स्थान पर इन्द्रकुवरी के खर्चे का विवरण भी दिया है—
५३। = )॥ श्री इदरकौर बाइजी सायवा र तालके
५१॥ = )॥ दा० फागण सुद १० श्री बाईजी रै दुपटा नग २ जैपुरे रग रा कराया तीण तार दा० मु दडो जमना पासु परीद पोवसर रा राजमल रा सु
२०॥ = )॥ सीकी गोटी तोला १२॥।) की बधातर का ॥) पुरा तोला १३। प्रा तोलो १) रा प्रा १॥)

राजकीय अन्य खर्चे का विवरण प्रस्तुत है—
१२१) गठरी पडदा सु पोस सुद १५
४०) लालजी सा रै पग जालणी रा दिया
१४) लवरा रा पाग दुपटो मेलीयो र नीछावर कीयौ
१४) श्री लालजी सायबा घरे पधारिया मायने तरै नीछावर किया
७) श्री परतापसीधजी सा र नीछावर कीया
१०) पालसा री डावडीया ने बिदाई रा दिया

